इत्यादि व्यवहार देखा गया है। मैं मनु हुआ मैं सूर्य हुआ। आपकी दृष्टि में ये सब अध्यास होगा। तब तो वे सभी अध्यासवान् होगें, भ्रान्तिमान् होगें, फिर तो उन सबके उपदेश भी अप्रामाणिक होंगे, वे सभी अज्ञानी हो जाएंगे फिर तो उनके उपदेश के आधार पर लिखित आधुनिक पुरुषों द्वारा की गई शास्त्रों की व्यवस्थाएँ, उनमें सारे के सारे उपदेश भी अविश्वनीय हो जाएंगे। इस प्रकार तो उनके उपदेशों में वञ्चकता आ जाएगी, इसलिये अध्यास में कोई प्रमाण न होने से अध्यास सर्वथा असम्भव है।

यदि कहें कि अविद्या के प्रभाव से अध्यास की सामग्री के बिना भी अध्यास हो जाएगा। कारण अविद्या में दो शक्तियाँ होती है—आवरण शक्ति, विक्षेप शक्ति। आवरण शक्ति के प्रभाव से अविद्या जीव के आपने वास्तविक स्वरूप को भुला देती है। विक्षेप शक्ति से जगत् का आभास करा देती है तो यह भी नहीं कह सकते, कारण यहां वे ही सारे प्रश्न होंगे, अविद्या क्या चीज है, उसमें क्या प्रमाण है, उसका आश्रय कौन है? ब्रह्म कह नहीं सकते शुद्धत्व की हानि, जीव कह नहीं सकते कारण आपके मत में जीव ब्रह्म ही है, फिर ब्रह्मरूप को अविद्या कैसे?

दूसरी बात अविद्या के सद्भाव में भी क्या प्रमाण है? प्रत्यक्ष आदि प्रमाण कह नहीं सकते इसका खण्डन पहले ही कर दिया गया है। अविद्या का अनुमान नहीं हो सकता यह इसी पुस्तक के मूल में ही देखें अनुवाद भी पढ़ें। नव्यन्याय मार्तण्ड ग्रन्थकार ने बड़े विस्तार के साथ अविद्यानुमान का खण्डन किया है। क्यों न हो अनुमान ही तो न्याय का प्राण है व्याप्ति परामर्श हेत्वाभास व्यभिचार विरुद्ध असिद्ध सत्प्रतिपक्ष के विषय में भला इनसे कौन जूझ सकता है? प्रमाण विचार प्रामाण्य विचार जितना न्याय में हुआ वैसा विश्व में कहीं नहीं हुआ प्रमाण शास्त्र का विश्वप्रसिद्ध पण्डित मिथिला विभूति गंगेश की तत्त्वचिन्तामणि के जैसा विश्व में कहीं कोई ग्रन्थ नहीं बना जो उसपर विभिन्न विद्वानों द्वारा लिखी गई लगभग पचासों टीकाओं से व्यक्त होता है।

नैयायिक शिरोमणि प्रकृत ग्रन्थकार ने तो इस ग्रन्थ में अविद्यानुमान के प्रसंग में कमाल ही कर दिया है, वहां बताया है कि अविद्यानुमान में न कोई पक्ष हो सकता न साध्य न हेतु, न व्याप्ति न परामर्श अविद्यानुमान की एक भी सामग्री नहीं हो सकती, अतः अविद्यानुमान सर्वथा असम्भव है।

दूसरी बात अविद्या का जो लक्षण मायावादी करते हैं, सदसद्भ्यामनिर्वचनीय

भाव रूपः यत्किञ्चिद्वस्तु'' इसपर भी प्रस्तुत ग्रन्थकार न्यायमार्तण्ड ने कमाल ही कर दिया है क्या गम्भीर विवेचन है क्या सूक्ष्म चिन्तन है। इस सम्बन्ध में इतना सूक्ष्मचिन्तन गम्भीर विवेचन मैंने वेदान्त के किसी भी ग्रन्थकार के ग्रन्थ में नहीं देखा, किसी वैष्णवाचार्य ने अध्यास पर अविद्यापर, विषय, अधिकार प्रयोजन पर मायावादी की हर बिन्दु पर इतनी गहरी चोट किसी वैष्णवाचार्य ने नहीं की है। इस दृष्टि से यह पुस्तक न केवल निम्बार्कीय वैष्णवों के लिये अपितु समस्त वैष्णव जगत्,भागवत जगत्, के लिए कवच स्वरूप है।

मायावादी कहते हैं माया (अविद्या) न सत् है, न असत्- न भाव रूप है, न अभाव रूप है, भावाभावविवर्जित उभय विलक्षण अनिर्वचनीय है, अनिर्वचनीय भाव रूप है। एक तरफ कहते हैं, न सत् है भाव रूप नहीं पर आगे कहते हैं भावरूपं किञ्चित्' यहाँ स्पष्ट वदतो व्याघात है, सुधीजन विचार करें।

इस स्थल पर भी अप्रतिम प्रतिभा के धनी दार्शनिक शिरोमणि ग्रन्थकार ने गजब की खिंचाई की है मायावादियों की। दार्शनिक बहस करने का भी इनका लाजवाब तरीका है। असच्चेन्न प्रतीयेत सत् चेन्न बाध्यते यहाँ पहले असच्चेन्न प्रतीयेत यहां पहले सत् असत् शब्द पर नाना प्रश्न किये हैं। 'न प्रतीयेत' मे प्रतीति पर गम्भीर प्रश्न किये हैं 'प्रतीति पर प्रश्न है प्रतीति क्या ज्ञान सामान्य है या ज्ञान विशेष यहां सत् असत्, प्रतीति, बाध्येते इन सब पर मायावादियों पर लम्बे प्रश्न किये हैं, प्रश्नों की बौछारें कर दी है नाना प्रश्न कर मायावादियों का मुख बन्द कर दिया है उन्हें कुछ बोलने लायक नहीं रहने दिया है और अविद्या का कोई लक्षण भी उनको नहीं करने दिया है। इस प्रकार चारों ओर से घेरकर मायावादियों के अध्यास का पर्दाफाश कर दिया इस ग्रन्थ ने।

यहाँ मायावादियों पर और कतिपय प्रश्न—

श्रीशंकर अनादि अध्यास मानकर सब व्यवहार निभाते है तो प्रश्न है कि ब्रह्म भी अनादि और अध्यास भी अनादि तो अद्वैत की हानि क्यों नहीं?

श्री शांकर मत में दृश्यत्व एवं विषयत्व हेतु से जगत् को मिथ्यासिद्ध किया गया है जगन्मिथ्या दृश्यत्वात् विषयत्वाच्च घटादिवत् उक्त हेतुओं से जगन्मिथ्यात्व की सिद्धि भी गलत यदि उक्त हेतुओं से जगत् को मिथ्या सिद्ध किया जाए तब तो ब्रह्म भी मिथ्या हो जाएगा कारण ब्रह्म भी दृश्य है, अनुमान होगा ब्रह्म मिथ्या दृश्यत्वात् घटादि वत्। ब्रह्म दृश्य है इसमें प्रमाण है, 'आत्मा वाऽरेद्रष्टव्यः इत्यादि श्रुतियां। दूसरी

बात यदि दृश्यत्व हेतु मिथ्यात्वका साधक होता तो 'पश्येम शरदः शतम्' इन वेदवाक्य में वञ्चकतापत्ति होगी।

इनके अलावा मायावादियों की अन्यान्य कई बातें भी मानने योग्य नहीं है, जो शास्त्रों एवं सनातन परम्परा के विरुद्ध हैं उदाहरणार्थ—वे संन्यास से ही मोक्ष मानते हैं, गृहस्थ को मोक्ष नहीं, ज्ञान से अथवा तथाकथित ज्ञान से ही मोक्ष मानते हैं, भक्ति से नहीं, सगुण से निर्गुण को श्रेष्ठ मानते सगुण को निम्न सगुण उपासना से निर्गुण उपासना को श्रेष्ठ मानते हैं, उपासना मन्दाधिकारियों के लिए है उच्चाधिकारियों के लिए नहीं लोकान्त प्राप्ति गोलोक वैकुण्ठादिधाम की प्राप्ति को मोक्ष नहीं मानते एवं उन दिव्य धामों के दिव्य सुखों को मोक्ष नहीं मानते, उन्हें ये अनित्य मानते है, गीता एवं उपनिषदों को ये ज्ञान का ग्रन्थ मानते भक्ति का नहीं, परन्तु ये सारी बातें गीता, भागवत एवं अठारहों पुराणों के विपरीत हैं, गीता में "कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः" कहा है। कर्म से ही जनक आदि को मुक्ति प्राप्ति हुई बताया है। श्रीमद्भागवत के अनुसार जनक वंशीयनिमि राजा से लेकर वहुलाश्वजनक राजा गृहस्थ थे सभी आत्मविद्या विशारद थे मुक्त हुए थे, कहा है। श्री शंकर के अनुसार यदि संन्यासी को ही मोक्ष हो तब वाचस्पति, मण्डन, उदयन कुमारिल आदि किसी को भी मुक्ति नहीं ऐसा कहना होगा इतना ही क्यों फिर तो मरीचि अत्रि अङ्गिरादि समस्त ऋषियों किसी को भी मुक्ति नहीं ऐसा कहना पड़ेगा और औरों की बात ही क्या स्वयं वेदान्ताचार्य भगवान् व्यास, उनके पिता परम पिता शक्ति पराशर वशिष्ठ आदि अनेकों आचार्यो में किसी को भी मुक्ति नहीं मिली ऐसा कहना होगा कारण ये सभी गृहस्थ ही तो थे। ये मायावादी ब्रह्मविद्या में अधिकार भी संन्यासी को ही मानते है इस प्रकार इनके मत से तो लाखों लाख ऋषि महर्षि, गौतम, कणाद कपिल जैमिनि आदि दर्शनाचार्य भी मुक्ति के लिये लालायित रह जाएंगें। क्या कोई समझदार कभी ऐसा मानने को तैयार होगा?

भगवद्गीता के जोर का कोई ग्रन्थ नहीं है। गीता में दो-दो पक्ष उपस्थित कर निर्णय दिये गये है संन्यास और कर्मयोग में कौन श्रेष्ठ? भगवान् बोले- संन्यासः कर्मयोगश्च निःश्रेयस करा वुभौ, तयोस्तु कर्मसंन्यासात् कर्म योगो विशिष्यते कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते। यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियभ्यारभतेऽर्जुन। कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते अर्थात् कर्मसन्यास से कर्मयोगश्रेष्ठ है।

---

श्रीशंकराचार्य महाराज ने 'त्रयोधर्मस्कन्धा यज्ञो दानमध्ययनं प्रथमः तप इति द्वितीयः आचार्य कुले आत्मानमवसादयेदिति तृतीयः एते त्रयः पुण्य लोका भवन्ति ब्रह्मनिष्ठोऽमृतत्वमेति' (छा० उ०) इस श्रुति की व्याख्या में आपने ब्रह्मनिष्ठ का रूढि अर्थ

करके लिखा है, ये तीनों ब्रह्मचारी, गृहस्थ तथा वानप्रस्थी स्वर्गलोग की प्राप्ति करते है और ब्रह्मनिष्ठ संन्यासाश्रमी ही मोक्ष को प्राप्त करता है, परन्तु वाचस्पति मण्डन आदि दार्शनिक ब्रह्मनिष्ठ का यौगिक अर्थ करके ब्रह्म में निष्ठावान् कोई भी व्यक्ति ब्रह्मचारी, गृहस्थी, वानप्रस्थी कोई भी मोक्ष पा सकता है।

कर्मयोग श्रेष्ठ। छठे अध्याय के अन्त में कहा— तपस्वी से, कर्मकाण्डी से तथा ज्ञानी से योगी श्रेष्ठ और योगियों में भी '**योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मनः। श्रद्धावान् भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः**' योगियों में भी शुष्क योगी से भक्त योगी श्रेष्ठ। सातवें में कहा— दैवीह्येषा गुणमयी मम मायादुरत्यया मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते' यहाँ स्पष्ट भगवान् कहते है जो केवल मेरा ही भजन करता है वही माया को पार करता है। कहाँ तो यह स्पष्ट घोषणा तथा आठवें अध्याय में कहा अन्तकाले च मामेव स्मरन् मुक्त्वा कलेवरंयः प्रयाति स मद्भावम्' मामुपेत्यपुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम्नाप्नुवन्ति आब्रह्म भुवन्नालोका. मामुपेत्यतु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते।

इस प्रकार इस ग्रन्थ में निर्विशेष ब्रह्मवाद, मिथ्यात्ववाद, निःसम्बोधि मोक्षवाद समेत अध्यासवाद की साङ्गोपाङ्ग समीक्षा कर सविशेष ब्रह्मवाद जगत् सत्य वाद ससम्बोधि मोक्ष वाद सर्वोपरि भक्तिवाद का समर्थन किया गया है। इस दृष्टि से वैष्णव जगत् के लिये यह अमूल्य निधि ग्रन्थ है, परन्तु नव्यन्याय की भाषा में विरचित यह ग्रन्थ संस्कृतानभिज्ञ साधारण जनों की तो बात ही क्या न्यायानभिज्ञ बड़े-बड़े विद्वानों के लिये भी दुर्बोध है।

## दुरूह ग्रन्थ परपक्ष गिरिवज्रके हिन्दी अनुवाद के लिये श्री सन्तदास जी महाराज का अति दुरूह प्रयासः-

भक्ति जगत् के लिये परम कल्याण प्रद सम्प्रदाय की इस अमूल्य निधि का संस्कृतानभिज्ञ भक्तिपथ के पथिक जनों को भी इसका लाभ मिले वे भी इसे पढ़कर भक्ति मार्ग में सोत्साह आगे बढ़ते रहें इस दृष्टि से परम कारुणिक सन्तशिरोमणि बाबा सन्तदासजी निम्बार्क कुञ्ज मोतीझील वृन्दावन के मन में इसका भी अनुवाद कराकर प्रकाशित करवाने का विचार हुआ। उन्होंने इस ग्रन्थ का अनुवाद करने के लिए कई विद्वानों से सम्पर्क किया, परन्तु इस ग्रन्थ की दुरूहता के कारण किसी का भी इसका अनुवाद करने का साहस नहीं हुआ बाद में महाराजजी ने मुझ से प्रार्थना की। इससे पहले महाराजजी की प्रेरणा से ही मैंने जगद्गुरु श्री केशवकाश्मीरिभट्टाचार्य महाराज द्वारा विरचित ब्रह्मसूत्र भाष्य वेदान्त कौस्तुभप्रभा का अनुवाद किया था जिसे पूज्य बाबा ने प्रकाशित करवाया, परन्तु अब अधिक अवस्था होने से स्वास्थ्य खराब रहने तथा ग्रन्थ के अतिदुर्बोध होने के कारण पहले तो मेरा भी साहस नहीं हुआ। कारण यह ग्रन्थ पूरा का पूरा नव्यन्याय की

भाषा में लिखित है। इसे वही व्यक्ति ठीक-ठीक पढ़ सकता है जिसे नव्यन्याय का पूर्ण अध्ययन है। जिसने नव्यन्याय के सारे ग्रन्थ विधिवत् गुरु से पढ़े हों, साथ ही शांकर वेदान्त के सारे ग्रन्थ विधिवत् पढ़े हों ये दोनों बातें मुझमें भी नहीं थी। व्याकरणाचार्य करने के बाद नव्यन्याय पढ़ने मैं काशी आया था दो साल मैं काशी रहा। वहाँ व्याप्ति वादके तो सारे ग्रन्थ वहीं पढ़ लिये थे पर आगे नहीं पढ़ सका। मिथिला के संस्कार के अनुसार न्यायाचार्य करने का तो पूरा विचार था पर इसी बीच सन् ५० ई० में पूज्यगुरुदेव के साथ मेरा वृन्दावन आना हुआ उस साल वृन्दावन में कुम्भ था। केशी घाट में, मैं रोज रास देखने जाता था रास देखकर तो मेरा सारा राग मिट गया न्याय का राग, व्याकरण का राग, शास्त्रार्थ का राग, जिन रागों में मैं पूरी तरह लिप्त था सारे राग एक ही दिन में मिट गये[1] भला कृष्णानुराग होने पर और किसी का राग किसी को रहा है?

आखिर यहाँ का भगवान् ही तो इतर राग विस्मारक है। परन्तु गोलोकवासी आबाल कृष्ण भक्त न्याय वेदान्तादि सकल शास्त्र निष्णात गुरु देव पण्डित प्रवर पं० श्री भगीरथझाजी की कृपा से मुझे न्याय एवं वेदान्त के गूढ़ रहस्यों का ज्ञान प्राप्त हो चुका था। उन्हीं की कृपा से मुझे श्री शांकर वेदान्त, वैष्णव वेदान्तादि शास्त्रों का सिद्धान्त मालूम हो चुका था, उन्हीं पूज्य श्री गुरुदेव की कृपा से साहस कर इस ग्रन्थ के अनुवाद कार्य में मैं प्रवृत्त हुआ। इस कार्य में मुझे गोलोकवासी पण्डित प्रवर दार्शनिक सार्वभौम न्यायरत्न १०८ श्री अमोलकराम शास्त्री की संस्कृत टीका से बहुत सहायता मिली। यद्यपि उनकी टीका भी अत्यन्त कठिन है। वैसे? वह भी नव्यन्याय में धुरन्धर थे, उन्होंने तो कहीं कहीं और अधिक विचार कर दिये हैं। फिर भी उनसे बहुत सहायता मिली।

कई जगह इस ग्रन्थ में असम्बद्ध सा भी लगा परन्तु इसकी दूसरी कोई प्रति नहीं मिलने से तत् स्थलों में उनका स्पष्टीकरण नहीं हो सका। यह ग्रन्थ यथानाम तथा गुणः है, इसमें अध्यास गिरि के समस्त शिखरों समेत परपक्ष सम्बन्धी समस्त शास्त्र-विरुद्ध गिरि-शिखरों का निपात है, जो द्रष्टव्य है।

यह बात मैं पहले निवेदन कर चुका हूँ कि इस समय मेरी ८०-८१ वर्ष की अवस्था है, नाना रोगों से पीड़ित रहता हूँ नेत्र दौर्बल्य अलग चश्मादि से भी स्पष्ट दिखाई नहीं देता पूरा अनुवाद करना प्रेस कॉपी तैयार करना, प्रूफ देखना सारा का सारा काम मुझे स्वयं करना पड़ा इसी से कृपालु पाठक समझ सकेंगे कि इसका अनुवाद सम्पादन मेरे लिए

1. न्याय पढ़कर शास्त्रार्थी बनने का विचार छूट गया और श्रीराधारानी की ऐसी कृपा हुई कि उसी साल वृन्दावन में श्रीनिम्बार्क संस्कृत विद्यालय में प्रधानाचार्य पद पर नियुक्ति हो गयी वह भी 21 वर्ष की अवस्था में ही मुझे यहां प्राचार्य बनने का सौभाग्य मिल गया और तब से ६० वर्ष तक वृन्दावनवास का सौभाग्य मिलता रहा। इससे बढ़कर प्रिया प्रियतम की मुझ पर क्या कृपा हो सकती है।

कितना कठिन कार्य रहा है। इस दृष्टि से इसमें अनुवाद सम्बन्धी सम्पादन सम्बन्धी अनेकानेक त्रुटियां स्वाभाविक हैं, इस प्रकार मेरी सारी कठिनाईयां देखकर पाठक कृपा कर क्षमा करेंगे। उपर्युक्त मेरी परिस्थिति मेरी लाचारी को देखकर भी जो त्रुटि के लिए मुझे माफ नहीं करेंगे तो मेरे साथ उनका न्याय नहीं होगा।

अन्त में मैं उन विद्वानों, सन्तों तथा आचार्यों से भी क्षमा चाहता हूं, जिनकी मान्यताओं की मेरे द्वारा आलोचना की गई है, यह समीक्षा किसी के राग-द्वेष से नहीं बल्कि यहाँ मेरी भी विवशता व मेरी भी हार्दिक वेदना है। मैं कृष्ण भक्त हूँ, उक्त मान्यताओं से मेरी उपासना मेरी भावनाओं पर बड़ा आघात हुआ, अतः वेदनाओं के वशीभूत होकर ही कुछ लिखना पड़ा है, मुझे वे सन्त वे आचार्य क्षमा करेंगे और मुझे आशीर्वाद देंगे कि मुझे कृष्णानुराग में उत्तरोत्तर वृद्धि के लिये सविशेषवाद पुरुषोत्तमवाद भक्त्युत्कर्ष वाद तथा गीता भागवत के सर्वोत्कृष्ट भक्ति सिद्धान्तवाद पर निष्ठा बढ़ती रहे—इति।

## स्वाभाविक भेदाभेद एक वास्तविकता

**पितृवर्यं रमानाथं सुभद्रां जननीं तथा।**
**पितृव्यं च जगन्नाथं गायत्रीमन्त्रदं नुमः॥ 1॥**
**ग्रामं घोघरडिहां नौमि जन्मभूमिं निजामहम्।**
**मिथिलायाः मुवो मात्रे स्थितां विप्रगणान्विताम्॥ 2॥**

इस वैदान्तिक प्रस्थान में तीन तत्त्व पारमार्थिक मान्य हैं—चित्, अचित्, ईश्वर। इसमें **'भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा त्रिविधं तत्त्वमेतत्'** प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेशः अथातो ब्रह्मजिज्ञासा, **'आत्मा वाऽरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यः'** इत्यादि श्रुति वचन स्मृतिवचन, पुराणों के अनेकानेक वाक्य प्रमाण हैं, जिनका यहां लघु सम्पादकीय में उद्धरण संभव नहीं सम्प्रदाय के दार्शनिक ग्रन्थों में देखें जा सकते हैं।

**१. चित्** (जीव)—अणु, अनन्त सच्चिदानन्द घन-स्वरूप, विभु ज्ञानधर्मी, **२. अचित्** (प्राकृत-त्रिगुणात्मक परिणाम कालनियम्य) काल[२] (प्रकृति, प्राकृत-नियामक, नित्य अखण्ड उपाधिभेद से क्षणमुहुर्तादि व्यवहार हेतु) अप्राकृत[३] (प्रकृति कालातीत नित्य सच्चिदानन्द स्वरूप धर्मतः ज्ञानहीन अतएव अचित् पदवाच्य परिणामादि विक्रियानर्ह अपरिच्छिन्न) **३. ईश्वर**—इन दोनों का नियामक शुद्ध सच्चिदानन्द स्वरूप विग्रह निरतिशयगुण शक्तिपरिपूर्ण सर्वहेय प्रत्यनीक स्वभाव। भेद से पदार्थत्रय माने गये है, परन्तु ये पदार्थ-त्रय योगशास्त्रीय पदार्थत्रय जैसे स्वतन्त्र सत्ताश्रय नहीं, किन्तु एक ही स्वतन्त्र सत्ताश्रय

१. गोलोकवासी गुरुदेव प्रातः स्मरणीय पं० श्री भगीरथ झा जी के द्वैताद्वैत विवेक की प्रवर्तना से उद्धृत।

ईश्वर का इतरद्वय भिन्नाभिन्न स्वभाव अपृथक् सिद्ध शक्ति विशेष है, जैसे आकाश की शब्दशक्ति सूर्य की प्रकाश शक्ति। फलतः एक ही स्वतन्त्र सत्ताश्रय ईश्वर तत्त्व है उन्हीं के अधीन सत्ताश्रय अपृथक् सिद्ध भिन्नाभिन्न स्वभाव तदात्मक अन्य तत्त्वद्वय है यही वैदान्तिक वैष्णवसिद्धान्त का संक्षिप्त रूप है।

इस मत में ब्रह्म अनन्त, अचिन्त्य, स्वाभाविक कल्याणगुणगण निलय सार्वज्ञ्य सर्वशक्तिमत्वादि असंख्य आत्मगुण तथा सौन्दर्य माधुर्यादि विशिष्ट श्री कृष्णस्वरूप माना गया। असंख्येय दिव्य सच्चिदानन्दगुणान्वित भिन्नाभिन्न स्वभाव चिदचिच्छक्ति विशिष्ट ब्रह्म स्वरूप माना गया है, वह श्रीमद्भागवत के '**कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्**' "**कृष्णमेनमवेहि त्वमात्मानमखिलात्मनाम्**" "**अहो भाग्यमहो भाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम्। यन्मित्रं परमानन्दं पूर्णं ब्रह्म सनातनम्**" गीता के अनुसार '**मत्तः परतरं नान्यत् अहं सर्वस्य प्रभवः मयि सर्वमिदं प्रोतम्**' महाभारत के अनुसार '**कृष्ण एव हि लोकानां भावनो मोहनस्तथा संहारकारकः**' तथा श्रीशंकराचार्य के अनुसार

'कृष्णो वै पृथगास्ति कोऽप्यविकृतः सच्चिन्मयो नीलिमा, मधसूदन सरस्वती के अनुसार कृष्णात्परं किमपि तत्त्वमहं न जाने, महाप्रभु चैतन्य के अनुसार आराध्यो भगवान् व्रजेन्द्रतनयः। महाप्रभुवल्लभ के अनुसार "**कृष्णात् परं नास्ति तत्वं वस्तु -दोष-विवर्जितम्**" आदि आदि अनेकानेक आर्ष अनार्ष श्रौत स्मार्त वचन जिन भगवान् श्रीकृष्ण की परात्परता में विद्यमान हैं। श्रीनिम्बाकाचार्य के वही क्षराक्षरातीत गीतोक्त पुरुषोत्तम् श्रीराधाविहारी श्रीकृष्ण ब्रह्म आराध्य हैं। जैसाकि उनका उद्गार वचन है "**व्यूहाङ्गिनं ब्रह्म परं वरेण्यम् ध्यायेम कृष्णं कमलेक्षणं हरिम्**" अस्तु।

उक्त तीनों तत्त्वों के पारस्परिक सम्बन्ध के विषय में नाना मत हैं, कुछ लोग तत्त्वत्रय में केवल अभेद (अत्यन्ताभेद) मानते हैं, जैसे घटो घट में भेद किञ्चिन्मात्र नहीं सर्वथा एकत्व अत्यन्त अभेदवादियों में भगवान् श्री शंकराचार्य प्रसिद्ध हैं, अत्यन्त भेदवादियों में श्रीरामानुजाचार्य मध्वाचार्य आदि आचार्य माने जाते हैं। औपाधिक भेदाभेद में दो मत हैं, कुछ आचार्य औपाधिक भेदाभेद कुछ स्वाभाविक भेदभेद वादी हैं, औपाधिक भेदाभेदवादियों में भाष्कराचार्य स्वाभाविक भेदाभेदवादियों में भगवान् श्रीनिम्बाकाचार्य प्रसिद्ध हैं।

श्रुतियों में भेदपरक तथा अभेदपरक नाना श्रुतियां विद्यमान हैं[१]—कुछ भेद निन्दापरक भी हैं[१]— ये दोनों श्रुतियां षड्लिङ्गोपेत हैं जिसे आगे यहीं हम दिखायेंगे। इनमें केवल भेदवादी अभेद श्रुति की व्याख्या में बहुत मनमानी करते है, श्रुतियों को तोड़-मरोड़ करते

---

१. यदि कहें कि यह तो भगवान् का वचन है उनको तो भेद प्रत्यक्ष है तब तो और भी भेद पक्का हो जाता है वह भेद भगवत वचन द्वारा भी सिद्ध है।

हैं, इसी तरह केवल अभेदवादी भी भेदश्रुति का भी बड़ा मखौल उड़ाते हैं, जी-जान से उस श्रुति का तोड़-मरोड़ करते हैं। भेद श्रुति को व्यावहारिक दशा का वर्णन कहते है। भेद प्रत्यक्ष सिद्ध है अतः प्रत्यक्षसिद्ध भेद का अनुवाद होने से भेद श्रुति दुर्बल, अभेद श्रुति से उसका बाध बताकर केवल अभेद की सिद्धि करते है। अभेद प्रत्यक्ष से असिद्ध है। अतः अभेद प्रतिपादक श्रुति बलवान् है, अतः केवलाद्वैत वाद या अत्यन्ताभेदवाद ही श्रौत सिद्ध है, इसके लिए उनके ब्रह्मास्त्र हैं, 'तत्त्वमसि अहं ब्रह्मस्मि सर्वं खल्विदं ब्रह्म महावाक्य। अभेदवादी तत्वमस्यादि वाक्यों में सामानाधिकरण्य के लिए महावाक्य में जहदजहल्लक्षणा तत् पद में एवं त्वं पद में सर्वज्ञत्वांश अल्पज्ञत्वांश का परित्याग करके शुद्ध चैतन्य में अभेद सिद्ध करते हैं, इसी प्रकार केवल भेदवादी अभेद श्रुति में त्वं का युष्मदर्थ अन्तर्यामी करके उसके साथ अभेद बताकर जीव के साथ भेद सिद्ध करते हैं। **'तत्त्वमसि'** के द्वारा गुरु शिष्य को बताते हैं कि हे शिष्य तुम तत् माने वहीं ब्रह्म हो, यहाँ तत् और त्वं दोनों प्रथमान्त हैं। ''सामानाधिकरण नामार्थयोरयेदातिरिक्त'' सम्बन्धोऽव्युत्पन्नः यह व्याकरण शास्त्र का सिद्धान्त है, ऐसी स्थिति में त्वं का तुम्हारा अन्तर्यामी अर्थ करके उसके साथ अभेदान्वय साधन उचित नहीं प्रतीत होता तब तो उक्त महावाक्य का अर्थ होगा। हे शिष्य त्वं माने तुम्हारा अन्तर्यामी ब्रह्म है, क्या ऐसा अर्थ उक्त महावाक्य का स्वारस्य प्रतीत होता है या संगत लगता है? इस अर्थ के लिए तो उनको भी शांकर सिद्धान्तानुसार लक्षणा ही करना पड़ेगा लक्षणा अगतिक गति है, शक्यार्थ संभव होने पर लक्षणा उचित नहीं मानी जाती इस प्रकार जबर्दस्ती भेद सिद्ध्यर्थ श्रुति को तोड़-मरोड़ उचित नहीं लगता। इसी प्रकार एक श्रुति को मानना दूसरी न मानना विरोधी श्रुति का तोड़-मरोड़ करना अर्धनास्तिकता है।

ऐसी स्थिति में भगवान् श्री निम्बार्काचार्य का स्वाभाविक भेदाभेदवाद का सिद्धान्त सर्वथा उपयुक्त एवं पूर्ण श्रौत सिद्धान्त प्रतीत होता है उनका कथन है कि जब दोनों प्रकार की श्रुतियां उपलब्ध हैं और वे सभी षड्लिङ्गोपेत हैं उदाहरणार्थ भेद श्रुति — ''द्वा सुपर्णा उपक्रम है, **'परमं साम्यमुपैति'** उपसंहार है **'तयोरन्यो ऽनश्नन् अभिचाकशीति'**, अभ्यास है और एक मात्र शास्त्र द्वारा ही ज्ञेय है ईश्वर प्रतियोगिक कालत्रयाबाधित भेद का शास्त्र के बिना अप्राप्ति ही अपूर्वता है। **'पुण्य पापे विधूय'** ही फल है। **'तस्य महिमानम्'** ही अर्थवाद है। **'अन्योऽश्नान्नभिचाकसीति'** यह उपपत्तित। इसी प्रकार **'सदेव सौम्येदमग्र आसी देकमेवाद्वितीयम्'** यह छान्दोग्य अभेद श्रुति भी षड्लिङ्गोपेत अभेद श्रुति है। अभेद—द्वितीय मुण्डक में **''पुरुष एवेदं विश्वम्''** **'ब्रह्मैवेदं सर्वम्'** तृतीय मुण्डक के अन्त में **'परेऽव्यये सर्व एकीभवन्ति। स योह वै तत्परं अभेदं भवति।'** उपसंहार में अभेद है। इसी प्रकार अन्तर्यामी ब्राह्मणश्रुति के ब्राह्मण श्रुति में भी छहों प्रकार में तात्पर्य निर्धारण लिङ्गों द्वारा भेद श्रुति भी भेद में प्रमाण है, **'वेत्थ त्वं कवाप्यन्तयार्मिणम्'** ऐसा उपक्रम है। **'एष**

**ते आत्मा अन्तर्यामी**' उपसंहार इस प्रकार इक्कीस बार उपंसहार है। अन्तर्यामित्व के अप्रामाण्य होने से अपूर्वता '**स वै ब्रह्मवित्**' ऐसा फल है ''**तच्चेत्त्वं याज्ञवल्क्य सूत्रमविद्वान्सम्, तच्चान्तर्यामिणं तथा ब्रह्मगवीरुदज से मूर्धा ते विपतिष्यति**'' यह निन्दा रूप अर्थवाद है तथा तस्य पृथिवी शरीरम् यं पृथिवी न वेद इत्यादि उपपत्तियां हैं, इस प्रकार षड् लिङ्गोपेत भेद श्रुति से भेद भी प्रमाणित है।

यहाँ मायावादियों द्वारा यह कथन कि भेद प्रत्यक्ष सिद्ध है इसलिये तत्प्रतिपादक श्रुतियों में अनुवादकता मात्र होने से भेद श्रुति उसमें दुर्बलता और अभेद किसी प्रकार सिद्ध नहीं होने के कारण अज्ञात ज्ञापकत्व होने से अभेद श्रुति प्रबल हैं उससे भेद श्रुतियों का बाध होगा अत: अभेद पक्ष ही अत्यन्ताभेदवाद ही श्रौत है, इसका उत्तर है कि भेद लौकिक दशा मात्र का पक्ष है, मोक्ष दशा का नहीं, इसलिए भेदश्रुति में अनुवादकता मात्र नहीं है, इसमें भी अज्ञात ज्ञापकत्व है। दूसरी बात ''**न त्वेवाहं जातु नासं नत्त्वं नेमे जनाधिपा**''[१] इस गीता वचन द्वारा भूतकालिक जनों में (जीवों में) बहुत्व प्रतिपादन है, बहुत्व भेद व्यापी होता है, एक में बहुत्वका प्रयोग नहीं होता भिन्न-भिन्न अनेक तत्त्वों में बहुत्वका प्रयोग होता है। यहां अतीत जीवों में भेद बताया है, यह प्रत्यक्ष सिद्ध नहीं है, अत: भेद श्रुति में अनुवादकता नहीं है, दूसरी बात प्रत्यक्ष में प्रमाणिकता है नहीं? यदि प्रामाणिकता है तब तो उसी से भेद की प्रामाणिकता सिद्ध हो गई यदि प्रामाणिकता नहीं तो अनुवादकता नहीं हुई। सारांश हुआ कि भेद अभेद दोनों की सिद्धि के लिये श्रुति समान प्रमाण है, इनमें एक को प्रमाणिक एक को अप्रामाणिक एक को प्रबल एक को दुर्बल एक को व्यावहारिक एक को पारमार्थिक कहना सर्वथा अर्धनास्तिकता है, अत: भगवान् सूत्रकार महर्षि वेदव्यास ने सूत्र में कहा—'उभय व्यप' देशात्त्वहिकुण्डलवत्, श्रुति में भेद अभेद दोनों व्यवहार होने से अहिकुण्डलवत् भेदाभेद है।

यहाँ यह भी बता दें कि हमारे न्याय वेदान्तोभय निष्णात आचार्य प्रवर पं० श्री माधव मुकुन्द देवजी ने तो तत्त्वमसि महावाक्य से भी भेद अभेद दोनों सिद्ध किया है, क्यों न हो इसका तो नाम ही महावाक्य है महावाक्य उसे ही कहते हैं जिसमें अनेक भाव समाविष्ट हो अभेद तो इसमें स्पष्ट है पर भेद भी इसमें सुगमता से ही सिद्ध हो जाता है, कहते है यहाँ ''तत्साहचार्यात् तद्व्यपदेश:'' है, जैसे भाष्यकार ने वसन्तादिभ्यष्ठक् जैसे सूत्र के महाभाष्य में कहा 'साहचर्यात्ताच्छब्दव्यं भविष्यति वसन्त सहचरिताध्ययनं वसन्त ऐसा व्यवहार होता है। जीव और ब्रह्म का साहचर्य द्वा सुपर्णा सयुजा श्रुति में प्रसिद्ध है इस प्रकार '**तत्त्वमसि**' का अर्थ तत्सहचरितस्त्वम् एकत्वम् अथवा तदाश्रितत्वात् तद् व्यपदेश है अर्थात् तदाश्रितत्स्त्व तत् त्वम्, न कि अभेद जैसे समर्थ पदविधि: सूत्र में भाष्यकार ने कहा—'समर्थपदाश्रितत्वात् पदविधि उपचारेण समर्थ इति पदेनउच्यते और यहां सर्वा:

प्रजा: सदायतना: ऐसा वाक्य शेष भी है अथवा '**ब्राह्मणोऽस्यमुखमासीद् मुखजातत्वहेतुतः**' इत्यादि की तरह तत् (ब्रह्म) से उत्पन्न होने के कारण यहां जीव के लिए ब्रह्म का अभेद उपदेश है। उदाहरण के लिए "**इग्यणः सम्प्रसारणम्**" यहां जिस प्रकार का "**का जाताः काकाः श्नेनाज्जातः शेनः एवं सम्प्रसारणाज्जातो वर्णः सम्प्रसारणम्**" इसी प्रकार बह्म से उत्पन्न होने के कारण जीव को ब्रह्म कहा गया है। यहां सन्मूला: सोम्येमा: सर्वाप्रणा: ऐसा वाक्य शेष भी है तथा इस सम्बन्ध में "ब्राह्मणोमुखमित्येव मुखजातत्वहेतुतः। यथावदचश्रुतिस्तद्वज्जीवो ब्रह्मेति वाग्भवेदिति स्मृतेश्च।" अथवा 'धान्यमसिधिनुहि' यहां जिस प्रकार तण्डुल में धान्य शब्द का तदधीन होने से प्रयोग हुआ है उसी प्रकार '**तत्वमसि**' में ब्रह्म के अधीन होने के कारण जीव को ब्रह्म कहा गया है। यहां '**प्राण बन्धनं सौम्यमनः**' ऐसा वाक्य शेष में जीव को ईश का अधीन कहा गया है। इस सम्बन्ध में '**यदधीना यस्यसत्ता तत्तदित्येव मन्यते**' ऐसा महाभारत का भी वचन है। अथवा '**तत्वमसि**' यह अतिदेश वचन है। यानी '**तत्त्वमसि**' का अर्थ में '**तद्वत्त्वमसि**

**बहुगण वतु**' इस सूत्र के भाष्य में भाष्यकार ने कहा— "बहुगणवतुडति" ये सभी संख्यावत् होते हैं। विना वति शब्द के प्रयोग भी अतिदेश अर्थ गम्यमान होता है। जैसे '**अब्रह्मदत्तं ब्रह्मदत्त इत्याह तेन वयं मन्यामहे ब्रह्म दयं भवतीति भाष्योक्तेः साररूप्यात्।**' यह जैमिनिसूत्र है सारूप्य से अभेद व्यपदेश होता है, जैसे आदित्यो यूपः, तदुगुणसारत्वात्तद् व्यपदेशः प्राज्ञवत् इस सूत्र में प्रकृत गुण योग से जीव में तत् का व्यपदेश है। इस सम्बन्ध में '**भिन्ना जीवाः परोभिन्न स्तथापिज्ञानरूपतः प्रोच्यन्ते ब्रह्मरूपेण वेदवादेषु सर्वशः**' ऐसा स्मृति वचन भी है ऐसा नहीं माने तो 'तत्त्वमसि' यह वाक्य अबोधक होगा जैसाकि–

महाभाष्य में कहा है—"**ये गामश्व इति ब्रूयात्, न जातुचित् सम्प्रत्ययः स्यात्।**" अथवा शाखा प्रदेश में स्थिति चन्द्रमा में शाखा शब्द के प्रयोग की तरह जीव के अन्तर्यामी होने के कारण जीव देश में स्थिति अन्तर्यामी ब्रह्म में त्वम् यह व्यपदेश है, जैसा श्रुति वचन है, "**य आत्मनि तिष्ठन्।**" अथवा जैसे ब्राह्मणो वै सर्वा देवता की तरह जीवाश्रय होने से ब्रह्म में त्वं का व्यपदेश है। अथवा ब्रह्म में सबका कर्ता होने से 'यजमान प्रस्तरः' की तरह तत्सिद्ध त्वं यह व्यपदेश है, इस प्रकार "**तदधीनात्ता द्वेश्यात् तात्स्थ्यातद्धर्म पूर्वकैः निमित्तै स्तत्त्वमस्यादि सामानाधिकरण्यं हि गीयते**" यह भाव है। अथवा शब्दो नित्यं शब्दत्वात् घटवत् जैसे शब्द का नित्यत्व सिद्ध कर रहे है और दृष्टान्त देते हैं अनित्य घट का यहां जैसे दृष्टान्त के आधार पर साध्य में अनित्यः ऐसा छेद करते हैं उसी प्रकार 'तत्त्वमसि' के उपदेश स्थल में छः छान्दोग्य प्रकरण

विशेष:– 'तत्त्वमसि' की भेदाभेदपरक व्याख्या एवं उसका प्रूफ भी अस्वस्थता के कारण मैं अच्छी तरह नहीं देख सका। इसकी भेदपरक व्याख्या विशेष जिज्ञासुओं को मूल में देखनी चाहिये– अच्छा विवेचन है।

सम्पादक

में दिये गये ९ भेद बोधक दृष्टान्त से 'तत्त्वमसि' के स्थान पर अतत्त्वमसि ऐसा पदच्छेद समझना चाहिये। छा० उ० भेद बोधक ९ द्रष्टान्त छा० में देखें अथवा इसी ग्रन्थ के मूल में देखें।

इस प्रकार सम्पूर्ण उपनिषदों का निष्पक्ष भाव से मन्थन करने पर तथा समस्त उपनिषदों को समानरूप से प्रमाण मानने पर स्वाभाविक भेदाभेद बाद के सिवा दूसरा कोई चारा नहीं दीखता और इसीलिये वेदान्ताचार्य भगवान् व्यास ने अपने दो सूत्रों **'उभयव्यपदेशात्त्वहि कुण्डलवत् प्रकाशाश्रयवद् वातेजस्त्वात्'** द्वारा साफ लिख दिया है कि दोनों तरह की श्रुतियाँ होने से अहिकुण्डल की तरह स्वाभाविक भेदाभेदवाद है।

अब रही इनके सामानाधिकरण्य की बात प्रतिवादियों का कथन है कि भेद अभेद में तेजस्तिमिर की तरह विरोध होने से उनका सामञ्जस्य असंभव है। इसका समाधान है कि श्रौत भेदाभेद तार्किक भेदाभेद नहीं है, श्रौत भेद तादात्म्य परिपन्थित्वाभाव विशिष्ट विलक्षण कार्यकारिता तथा विलक्षण प्रतीति का निर्वाहक धर्म विशेष है जो लौकिक भेद में विलक्षण प्रतीति होती है पर तादात्म्य नहीं रहता श्रौत भेद में विलक्षण प्रतीति के साथ तादात्म्य भी रहता है अहिकुण्डल की तरह। इस विषय की विशेष जानकारी के लिये मिथिला के प्रसिद्ध दार्शनिक जन्म-जन्मान्तरीय कृष्णभक्त वेदान्त तत्त्व समीक्षा आदि अनेकानेक ग्रन्थों के निर्माता अभिनव वैष्णवाचार्य सद्गृहस्थ सन्त गोलोकवासी पण्डित प्रं० गुरु देव श्री भगीरथ झा के द्वैताद्वैतविवेक एवं वेदान्ततत्त्व समीक्षा आदि ग्रन्थ देखने चाहिए। यहां यह भी ज्ञातव्य है कि न्याय एवं वेदान्त की प्रक्रियाओं में नानामत भेद हैं न्याय ईश्वर को केवल निमित्तकारण मानता है वेदान्त अभिन्न निमित्तोपादान, निमित्त भी और उपादान भी। न्याय ब्रह्म को निराकार, वेदान्त साकार, वेदान्त ब्रह्म को अनन्त गुणगण निलय न्याय गुण के नाम पर केवल आठ गुण ही ब्रह्म में मानता है, न्याय समवाय मानता है वेदान्त नहीं, न्याय का मोक्ष प्रस्तरकल्प जड़ रूप है वेदान्त चिदानन्दरूप जिस प्रकार इतने भेद हैं न्याय वेदान्त में उसी प्रकार उसका भेद अभेद और वेदान्त का भेद अभेद भी विलक्षण है। श्रौत भेद में विलक्षण प्रतीति है, पर तादात्म्य का अभाव नहीं। श्रौत भेद को तार्किक भेद से विलक्षण नहीं मानने पर भेदवादी विशिष्टाद्वैतवादी भी भेद का समर्थन नहीं कर सकते, कारण, वे भी भेद कैसे सिद्ध कर सकते हैं इस तरह कहना न होगा कि स्वाभाविक भेदाभेद वाद अकाट्य सिद्धान्त है।[१]

इस वाद में प्रतिपक्षियों द्वारा दो प्रश्न उपस्थित किये जाते हैं कि इस सिद्धान्त में एक

१. टिप्पणी— 'तत्त्वमसि' महावाक्य में भेद साधन की यह प्रक्रिया वेदार्थसंग्रहोक्त प्रक्रिया से समीचीन प्रतीत होती है।

२. उक्त तीनों पुस्तकें मास्टर खिलाड़ी लाल कचौड़ी गली वाराणसी एवं श्री गंगेश झां ग्राम ढगा हरिपुर (मजरही टोल) मधुवनी, बिहार से उपलब्ध हो सकते हैं।

विज्ञान से सर्वविज्ञानवाद की सिद्धि एवं परस्पर विरुद्ध भेद अभेद का सामानाधिकरण्य कैसे? इस प्रश्न का विस्तारपूर्वक समाधान सविस्तार वेदान्तानुसार विवेचन हमारे पूज्य गोलोवासी श्रीगुरुदेव अपनी वेदान्त तत्त्व समीक्षा श्री युगमतत्व समीक्षा श्री भगवतत्व सुधानिधि का एवं द्वैताद्वैत विवेक[१] पुस्तक में किया है। वेदान्त तत्त्व समीक्षा श्रीगोपाल तापिनी उपनिषद् विस्तृत भाष्य है, इसके माध्यम से छान्दोग्यादि समस्त उपनिषदों, ब्रह्म सूत्रों तथा भगवद्गीता का मन्थन है। इसी प्रकार श्री भगवत्तत्व सुधानिधि नामक अतिविस्तृत ग्रन्थ में उपनिषत् तरङ्ग: नामक अध्याय में जहां ईशाद्यष्टोपनिषत् सहित छान्दोग्य, बृहदारण्यकोपनिषद् का गंभीर चिन्तन है, में भी द्वैताद्वैत एवं स्वाभाविक भेदाभेद का विवेचन है।

## द्वैताद्वैत की विशेषता

स्वाभाविक भेदाभेद दर्शन का ही दूसरा नाम द्वैताद्वैत है। द्वैताद्वैत शब्द में कर्मधारय समास है। अर्थात् द्वैत भी है और अद्वैत भी। द्वैत का अर्थ है द्वाभ्यां प्रकाराभ्याम् इतम् ज्ञातं द्वितम् द्वितमेव द्वैतम् स्वार्थ में अण् है, अर्थात् जो दो तरह से स्वतन्त्र सत्व एवं परतन्त्र सत्त्व से ज्ञात होता है, उसे द्वैत कहते हैं। जीव ब्रह्म में ब्रह्म स्वतन्त्र सत्त्व के रूप में तथा जीव परतन्त्र सत्त्व के रूप में ज्ञात है, विद्यमान है। इस तरह द्वैत है और अद्वैत का अर्थ है द्वैत विलक्षण द्वैत भिन्न नहीं कारण जहाँ द्वैतत्व है वहाँ द्वैतत्वावच्छिन्न प्रतियोगिता का भाव रूप भेद नहीं रह सकता है जैसे अज्ञान शब्द में अज्ञान का अर्थ होता है ज्ञान विपरीत-विपरीत ज्ञान यदि वहां अज्ञान का अर्थ ज्ञानभिन्न करें तो अज्ञान शब्द का घट अर्थ में प्रयोग हो जाएगा, इसलिए द्वैत का अर्थ है द्वैत विलक्षण। अर्थात् जीव ब्रह्म स्वतन्त्र सत्त्व एवं परतन्त्र सत्त्व रूप में भिन्न है द्वैत है और द्वैत विलक्षण ब्रह्मात्मकत्व रूप से अद्वैत है अर्थात् जीव ब्रह्मात्मक होने से तो अद्वैत है एक है अभिनव है परन्तु स्वतन्त्र सत्व, परतन्त्र सत्त्वरूप से द्वैत है, भिन्न है इस प्रकार द्वैताद्वैत है।

[१]इस द्वैताद्वैत एवं स्वाभाविक भेदाभेद में सामानाधिकरण्य के लिए इन दोनों का नव्यन्याय की भाषा में विलक्षण परिष्कार हमारे गोलोक वासी पूज्य गुरुदेव ने अपने द्वैताद्वैत विवेक नामक ग्रन्थ में किया है कहना होगा कि भेदाभेद का इस प्रकार का परिष्कार सम्प्रदाय में अन्य किसी भाष्य एवं ग्रन्थ में नहीं हुआ है। इसके अलावा भेदाभेद

१. टिप्पणी :— इस द्वैताद्वैत या स्वाभाविक भेदाभेद वाद को प्राय: सभी वेदान्ताचार्यों ने स्वीकार किया है स्वयं श्री शंकराचार्य ने भी ब्रह्मसूत्र के अहिकुण्डलाधिकरण में भेदाभेद को स्वीकार किया है। ''तत्रैवमुभयव्यपदेशे सति यद्यभेद एवैकान्ततो गृह्यते भेदव्यपदेशो निरालम्बन एव स्यात् अत: उभय व्यपदेश दर्शनादत्र अहिकुण्डलवद्वयतत्तव भवितुमर्हति।''

विचार में भी आपने जगत् और ब्रह्म के भेदाभेद, जीव और ब्रह्म के भेदाभेद धाम एवं धामी के भेदाभेद सखी परिकर और ब्रह्म में भेदाभेद तथा प्रियाप्रीतम के भेदाभेद में भी तारतम्य का अद्भुत विश्लेषण किया है और उनको अपने पूर्वाचार्यों के ग्रन्थ सन्दर्भों से भी पुष्ट किया है जो देखते ही बनता है उस द्वैताद्वैत विवेक के उस परिशिष्ट अंश का भी श्री सन्तदासजी महाराज निम्बार्ककुञ्ज मोतीझील वृन्दावन की प्रेरणा से मैंने हिन्दी में अनुवाद भी किया है जिसका प्रकाशन आचार्यपीठ सलेमाबाद से हो गया है।

उत्तरोत्तर भेद कम अभेद अधिक अथवा ऐसा समझें पूर्व पूर्व में भेद अधिक अभेद कम इस प्रकार प्रियाप्रीतम में भेद तो नाम मात्र का विहारोपयोगी ही है अन्यथा सर्वथा अभेद ही अभेद है द्वैताद्वैतविवेक ग्रन्थ का यह अविशिष्टांश (परिशिष्टांश) भी देखने योग्य है। ग्रन्थ परिचय इसी ग्रन्थ में देखा जा सकता है।

अगले सूत्र में कहा है "**यथा प्रकाशः सावित्रस्तदाश्रयश्च सविता नात्यन्तभिन्नौ, उभयोरपि तेजस्त्वाविशेषात्**" अर्थात् न अत्यन्तभिन्न ना ही अत्यन्त अभिन्न। फलितार्थ है भिन्नाभिन्न। इसी तरह विशिष्टाद्वैत मत में केवलाद्वैत अभीष्ट नहीं है, किन्तु विशिष्टाद्वैत। चित् अचित् विशेषण होने से भेदाभेद तो गुण गुणी के समान आ ही गया इस बात को स्वयं श्रीरामानुज भगवान् ने अपने 'पूर्ववद्वा के ३।२।२८।। ब्र० सूत्र' भाष्य में कहा है, "**विशिष्ट वस्त्व। देशेन अभेद व्यवहारो मुख्यः विशेष्यविशेषणयोः स्वरूपस्वभावेन भेदव्यवहारोऽपि ब्रह्मणो निर्दोषत्व रक्षितम्।**" इससे सिद्ध होता है कि भगवान् श्री रामानुज भी स्वा. भेदाभेदके पक्षपाती थे। इसी प्रकार श्री भगवान् वल्लभ प्रभु ने भी प्रकाशाश्रय सूत्र के भाष्य में कहा —"**एवं च ब्रह्मणः सच्चिदानन्दरुपेण सर्वेषां ब्रह्माभेदः ब्रह्मणस्तु कार्य लक्षणेन सर्वस्माद् भेदः**" यहां स्पष्ट रूप में उन्होंने भेदाभेद सिद्धान्त को स्वीकार किया है।

इस प्रकार कहना न होगा कि इस श्रौत सिद्धान्त को सभी वैदान्तिक आचार्यों ने स्वीकार किया है।

अधिक जानकारी हेतु हमारे पूज्य गुरुदेव का वेदान्ततत्त्व समीक्षा ग्रन्थ देखा जा सकता है।

अन्ते —

**मिथिलां मैथिलीं नौमि नौमि नौमि पुनः पुनः**
**वृन्दावनेश्वरं कृष्णं तथा वृन्दावनेश्वरीम्**

**—श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु**

उपनिषदों, ब्रह्मसूत्रों एवं भगवद्गीता एवं अठारहों पुराणों तथा महाभारतों साप्रदायिक दुराग्रहसे रहित होकर अययन करने से सविशेष वप्लप्राय, ससंबोधि-मोक्षवाद ही सिद्ध होता है इसी तरह अठारहों पुराणों के अध्ययन करने पर उपक्रम, उपसंहार आदि षड्विध ग्रंथ तात्पर्य निर्धारक सामग्रियों से पुराणों में विष्णु पारम्य ही सिद्ध होता और विष्णु रूपों के मूलरूप भगवान् श्रीकृष्ण तथा लक्ष्मी तत्त्व के मूल प्रकृति श्री राधा ही सिद्ध होती हैं तथा स्वाभाविक भेदाभेद ही निश्चित होता है। दुनिया के तटस्थ दार्शनिकों ने द्वैताद्वत सिद्धान्तों को औपनिषद् सिद्धान्त माना है, पर महान् दुःख के साथ लिखना पड़ता है कि आज कोई भी निम्बाकीयि संत महात्मा अपने इस अमूल्य दार्शनिक धरोहर की सुरक्षा एवं प्रचार पर कोई ध्यान नहीं देता नही अपने इस अमूल्य वेदान्तादि ग्रंथों का अवलोकन करता, नाही प्रचार कर रहा है।

द्वैताद्वैतवादसिद्धान्त के लिये शुभ संवाद है कि श्रीशंकराचार्य के समकालीन विश्वप्रसिद्ध पूर्वोक्त मीमांसक के धुरंधर विद्वान् मण्डन मिश्र के ब्रह्म सम्बन्धी विचार से ब्रह्मांश में हमारा विचार पुष्ट होता है। उनके विषय में आजतक लोग यही जानते थे कि उनके यहाँ शुकियां भी ब्रह्मविचार करती थीं और स्त्रियां भी संस्कृत भाषा में ही बात करती थीं और वे श्रीशंकराचार्य से शास्त्रार्थ में पराजित होकर उनका शिष्य सुरेश्वराचार्य बने। अब इसे महान् अप्रामाणिक शंकर विजय नामक शंकर द्विग्विना ग्रन्थ के द्वारा जालसाजी का पर्दाफाश मिथिला के मनीषियों द्वारा कर दिया है। शंकर और मण्डन के अद्वैत वेदान्त में महती भिन्नता है, यह बात अब सिद्ध हो गई है। जब तक मण्डन मिश्र की ब्रह्मसिद्धि प्रकाशित नहीं हो चुकी थी तभी तक यह भ्रान्त धारणा लोगों में बनी रही। षड्दर्शन टीकाकार विश्व प्रसद्धि दार्शनिक वाचस्पति की जन्मभूमि के महान् चिन्तक एवं शंकर एवं मण्डन के सभी दार्शनिक ग्रन्थों के समीक्षात्मक अध्येता दिवंगत दार्शनिक पं० श्री सहदेव झा ने "अपने "मण्डनमिश्र और उनका अद्वैत वेदान्त" ग्रन्थ में सविस्तार सोदाहरण सिद्ध कर दिया है, जैसे—

१. श्रीशंकर निर्विशेष व्रतवादी मण्डन सविशेष ब्रह्मवादी। मण्डन ब्रह्म में ज्ञान, आनन्द आदि धर्म मानते है, पर धर्म धर्मी में तादात्म्य मानने से अद्वैत में कोई बाधा नहीं।

२. श्रीशंकराचार्य सन्यास से ही तथा ज्ञान से ही मोक्ष मानते थे जबकि मण्डन सन्यास से मोक्ष मानते हुए भी आजीवन गृहस्थाश्रम में रहते हुए वैदिक कर्मकाण्ड के साथ-साथ ज्ञानाभ्यास को श्रेष्ठ मानते थे और इस पद्धति से शीघ्र मोक्ष की प्राप्ति मानते थे।

३. शंकर प्रारब्ध का भोग से ही ना मानते थे जबकि मण्डन "ज्ञानाग्निः सर्वकर्मणि

भस्मसात् कुरुतेर्जुन'' के पक्षपाती थे।

४. मण्डन गीता के अनुसार ज्ञान, कर्म, भक्ति त्रितय समुच्चयवादी थे शंकर ज्ञान मात्र के पक्षपाती थे।

५. श्रीमण्डन मीमांसक होते हुए भी ईश्वरवादी थे, अद्वैतवादी होते हुए सविशेषवादी।

६. शंकर ब्रह्म को अनिर्वचनीय मानते थे 'न सत् न असत् अनिर्वचनीय मण्डन सत्वादी थे। भावाद्वैतीर्थ आदि आदि इनके मतभेद थे इन दोनों में विशेष जानकारी के लिये मिथिला से प्रकाशित मण्डन मिश्र और उनका अद्वैत वेदान्त ग्रन्थ पढ़ना चाहिए।'

हमारे द्वैताद्वैत मत में ब्रह्म को सविशेष माना गया है, ब्रह्म में ज्ञान, इच्छा, आनन्द आदि अनन्त धर्म माने गये हैं और उनके साथ हमारे यहां स्वा० भेदाभेद माना गया, हमने इसी सम्पादकीय में यह दिखाया है कि हमारे श्रीगुरुदेव ने किस प्रकार चित् अचित् आदि का एवं ब्रह्म में धर्म धर्मी भाव एवं भेदाभेद सिद्ध किया है। वहाँ मण्डन मिश्रजी ने भी ब्रह्म एवं उसके धर्म में तादात्म्य मानकर भेदाभेद सिद्ध किया है, तादात्म्य भेट घटित होता है यह सिद्ध है, इस प्रकार मण्डन भी इस अंश में श्रीनिम्बार्काचार्य के सिद्धान्त से स्पष्ट प्रभावित दीखते हैं।

**''जय मिथिला मैथिल मैथिली**
**जय व्रज व्रजस्थ वृषभानुलली''**



# 35 वाँ आचार्य जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यास देवाचार्य जी



## द्वारा प्रवर्तक अनन्तश्रीविभूषितजगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी के शिष्यों (द्वाराचार्यों के नाम)

01. श्रीस्वभूरामदेवाचार्य
02. श्रीपरशुरामदेवाचार्य
03. श्रीवोहितदेवाचार्य
04. श्रीमदनगोपालदेवाचार्य
05. श्रीउद्धवघमण्डदेवाचार्य
06. श्रीवाहुलदेवाचार्य
07. श्रीलपरागोपालदेवाचार्य
08. श्रीहृषीकेशदेवाचार्य
09. श्रीमाधवदेवाचार्य
10. श्रीकेशवदेवाचार्य
11. श्रीगोपालदेवाचार्य
12. श्रीमुकुन्ददेवाचार्य

12½. श्रीदेवी (अर्द्ध शिष्या)

**नोट**– उपर्युक्त आचार्यों की नामावली पं. प्रवर श्रीवैष्णवदासजी शास्त्री द्वारा रचित सिद्धान्त मन्दाकिनी ग्रन्थ से उद्धृत है।

# स्वाभाविक भेदाभेदवाद के प्रबलतम समर्थक
# बीसवीं सदी के दो निम्बार्कीय विद्वान्
## ( एक परिचय )

**१ . पं० श्री अमोलकरामजी शास्त्री**— श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय उपासना प्रधान सम्प्रदाय है जैसाकि आद्याचार्य ने अपनी दशश्लोकी में कहा है ''उपासनीयं नितरां जनैः सदा'' इनकी आज्ञानुसार एक से एक रसोपासक आचार्य, सन्त एवं सद्गृहस्थ इस सम्प्रदाय में हुए हैं, जिनमें श्रीश्रीभट्टजी, श्रीहरिव्यासदेवजी एवं स्वामी श्रीहरिदासजी महाराज जगद् विख्यात सन्त हुए है। इनमें ज०गुरु श्री हरिव्यासदेवाचार्यजी ऐसे प्रभावशाली हुए कि जिनसे योगमाया श्रीदुर्गाजी ने भी दीक्षा ली जो बात परम प्रामाणिक ग्रन्थ भक्तमाल में वर्णित है। इसी प्रकार सम्प्रदाय में दार्शनिक आचार्य भी अनेक हुए हैं, जिन्होंने प्रस्थानत्रयी पर अपना मत स्वा० भेदाभेद स्थापित किया है। इस मत की पुष्टि के लिये आद्याचार्य ने ब्र० सू० वृत्ति के रूप में **वेदान्तपारिजात सौरभ**, श्रीश्रीनिवासाचार्य ने **वेदान्तकौस्तुभ** नामक ब्रह्म सूत्र भाष्य श्री देवाचार्य ने **सिद्धान्त जाह्नवी** श्री सुन्दर भट्ट देवाचार्य ने **सेतुका**, जगद् विजयी आचार्य श्री केशव काश्मीरि भट्टाचार्य ने ब्र०सू० का विस्तृत भाष्य **वेदान्त कौस्तुभ प्रभा**, तत्पश्चात् न्याय धुंरधर प्रकाण्ड दार्शनिक पं श्री माधव मुकुन्द देवाचार्य ने **अध्यासगिरि-वज्र** नामक मायावाद खण्डनात्मक गूढ़ ग्रन्थ लिखा। सर्व पश्चात् बीसवीं सदी में मिथिला महीमण्डन जन्मजन्मान्तरीय कृष्ण भक्त दार्शनिक सार्वभौम सद् गृहस्थ सन्त गोलोकवासी गुरुदेव पं० श्री भगीरथ झा जी ने द्वैताद्वैत मतानुसारी वेदान्ततत्त्वसमीक्षा गोलाक तापिनि भाष्य **भगवतत्व सुधानिधि** एवं **श्रीयुग्मतत्त्व समीक्षा** नामक तीन अद्वितीय ग्रन्थ लिखे।

उपर्युक्त सभी ग्रन्थ दार्शनिक शैली में प्रौढ़ संस्कृत भाषा में लिखे हुए हैं, बिना संस्कृत व्याख्या या हिन्दी अनुवाद हुए इन सब ग्रन्थों का भाव सर्व साधारण के लिये अग्राह्य है, अतः सम्प्रदाय के अनन्य भक्त श्रीराधाकृष्ण युगल के अनन्य आराधक गोलोकवासी पं० तर्कतीर्थ पं० श्रीअमोलकरामजी शास्त्री ने उपर्युक्त सभी ग्रन्थों तथा इनके अलावा वेदान्त-तत्त्व-बोध, ईशाद्यष्टोपनिषद्, छान्दोग्य, बृहदारण्यक उपनिषद्, वेदान्त कौस्तुभ प्रभा अध्यास गिरिवज्र आदि सभी ग्रन्थों की सरल संस्कृत व्याख्या करके तथा उक्त सभी ग्रन्थों का अपने प्रयास से अर्थसञ्चय करके प्रकाशन भी करवा दिया यह उक्त पण्डितजी का सम्प्रदाय एवं वैष्णवजगत् के लिये उपकार हुआ है, इसका वर्णन वाणी द्वारा कथमपि संभव नहीं है।

श्रीशास्त्री जी जैसे उद्भट नैयायिक थे वैसे ही वेदान्ती थे, उसी प्रकार अनन्य वैष्णव थे। श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय में दीक्षित थे। निम्बार्क सम्प्रदाय की व्रज भूषणशरण देवाचार्य की

शाखा के रसिक सम्प्रदाय सन्त श्री हरिदास महाराज की परम्परा में रसिकशिरोमणि सन्त श्री स्वामिनी शरण जी के कृपापात्र रसिक सद्गृहस्थ सन्त थे। जिनकी उन्होंने अपने सभी ग्रन्थों की व्याख्या के आदि में आद्याचार्य भगवान् श्रीनिम्बार्क महामुनीन्द्र से लेकर स्वामी श्री हरिदास जी तक की वन्दना करके बाद में उस परम्परा के अष्टाचार्यों सहित अपने गुरु स्वामिनी शरण तककी सर्वत्र वन्दना की है।

कहना न होगा कि सम्प्रदाय की शास्त्रीय सेवा में इतना बड़ा योगदान किसी विद्वान् का नहीं रहा पण्डित जी ने अपना जो परिचय लिखा है उसके अनुसार उनका जन्म हरियाणा राज्य के कुरुक्षेत्र जनपदान्तर्गत पुण्डरीक ग्राम में हुआ था, उन्होंने नवद्वीप जाकर नव्यन्याय का गहन अध्ययन किया था, वृन्दावन में श्रीगिरिधारी जी के मन्दिर में वे रहते थे ऐसा मैंने किसी महात्मा के मुख से सुना था, आजीवन वृन्दावन में निवास करते हुए बिताये साथ ही जीवन पर्यन्त श्री निकुञ्जोपासना एवं सम्प्रदाय की साहित्यिक सेवा में बिताया। पर दुःख है कि ऐसे सम्प्रदाय सेवी रसिक उपासक आजीवन वृन्दावनवासी जिनका वृन्दावन में अपना कोई स्थान नहीं शिष्य नहीं, ऐसे सम्प्रदाय सेवी विद्वान् का कहीं कोई उत्सव नहीं जयन्ती नहीं, कहीं कोई चित्र नहीं श्री निम्बार्क महाविद्यालय में उनका एक चित्र था उसे उतार दिया गया, पता नहीं कहा फेंक दिया गया, यह बड़ी कृतघ्नता है घोर कृतघ्नता। जिस समप्रदाय में विद्वान् का आदर नहीं वह सम्प्रदाय कभी आगे नहीं बढ़ सकता है। इस विषय में श्रीरामानुज, श्रीवल्लभ आदि सम्प्रदायों से शिक्षा लेनी चाहिये जहाँ विद्वानों का विशिष्ट सम्मान है।

**२. गोलोकवासी पं० श्री भगीरथझाजी** —आपका जन्म आज से लगभग १०० वर्ष पूर्व उत्तर विहार में मिथिलाञ्चल में मधुवनीजनपदान्तर्गत ढंगा हरिपुर ग्राम के विशुद्ध मैथिल ब्राह्मण कुल में हुआ था।

मिथिला में न्याय, वेदान्त, सांख्य, योग, मीमांसा आदि सभी दर्शनों के अनेकानेक उद्भट विद्वान् हुए थे। छः दर्शनों में चार दर्शन न्याय, वैशेषिक, सांख्य, एवं मीमांसा का जन्म मिथिला में ही हुआ है। कहना न होगा कि इन दर्शनों के मिथिला में जैसे एक से एक उद्भट विद्वान् हुए वैसे भारतवर्ष में अन्यत्र कहीं नहीं हुए, जिनमें मण्डन, वाचस्पति, उदयन, गंगेश, वर्धमान, पक्षधर, अयाची शंकर, महेश, बच्चाझा, बालकृष्ण मिश्र आदि भारत प्रसिद्ध है। परन्तु गुरु देव पं० श्री भगीरथजी झा का वैदुष्य आत्म निष्ठा इन सबसे विलक्षण एवं अद्भुत थी, जो उनके द्वारा विरचित एवं प्रकाशित ग्रन्थों के अध्ययन से ज्ञात हो सकता है। उनके द्वारा विरचित दर्जनों प्रकाशित पुस्तकों के अध्ययन से ही ज्ञात हो सकता है। उन पुस्तकों में भी भगवत्तत्त्वसुधानिधि, श्रीवेदान्ततत्त्वसमीक्षा, श्री युग्मतत्त्वसमीक्षा एवं द्वैताद्वैत विवेक परम प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इन तीनों ग्रन्थों के अध्ययन से ही कोई विद्वान्

जान सकता है कि उनका दार्शनिक ज्ञान, उनका सर्वतो मुखी पाण्डित्य, उनका वेदादि शास्त्रों का अनुशीलन कितना ऊँचा था।

वे बचपन से श्रीकृष्णानुरागी थे। जन्म-जन्मान्तरीय श्रीराधामाधव युगल रस रसिक थे। श्रीवल्लभाचार्य महाराज की किसी पुस्तक को देखकर जन्म याज्ञवल्क्य तथा गौतमद्वारा प्रवर्तित मैथिल समप्रदाय के अनुसार विदेहराजजनक द्वारा प्रवर्तित पिरपारीस गृहस्थ जीवन में रहकर ही भक्ति साधना का विचार बना लिया। पढ़ने का कोई शौक नहीं था पढ़कर धनोपार्जन या पद प्रतिष्ठा प्राप्त करना भी उनका कोई लक्ष्य नहीं था अध्ययन करने का एकमात्र उद्देश्य था कि श्रीराधाकृष्ण के सम्बन्ध में बहिर्मुख जनों द्वारा तथा साम्प्रदायिक पक्षपात से ग्रसित विद्वानों या भक्तों द्वारा अनर्गल प्रचार, असंभावना विपरीत भावनाएं एवं शास्त्र विरुद्ध मतवाद का निराकरण शास्त्रीय पद्धति से श्रीराधाकृष्ण युगल तत्त्व का निरूपण तथा वेद, उपनिषद्, गीता आदि शास्त्रों में स्वारस्य सिद्ध तात्पर्य का निरुपण केवल एतावन्मात्र उद्देश्य से ही उन्होंने सभी शास्त्रों का अध्ययन आवश्यक समझा। इसके लिए उन्होंने सर्वप्रथम आवश्यक व्याकरण का ज्ञान प्राप्त कर नव्यन्याय का अध्ययन किया। यह शास्त्र सभी शास्त्रों में नितान्त गंभीर है। सभी वेदान्तादि शास्त्रों की जानकारी हेतु शास्त्र का ज्ञान आवश्यक है। नव्य न्याय एवं शांकर वेदान्त के सारे ग्रन्थ आपने मिथिला एवं काशी में रहकर गुरुमुख से अभ्यास किये थे। इन्हीं दोनों शास्त्रों के अध्ययन के बल से आपकी सभी शास्त्रों में अव्याहत गति हो गई थी। श्रीकृष्णभक्ति उनकी जन्मजन्मान्तर की देन थी, इसलिए इन्होंने भी शिष्य बनकर शास्त्रों के गहनाध्ययन से अपने युगल प्रियाप्रियतम श्रीराधामाधव का ही अन्वेषण किया। सारा जीवन उन्होंने प्रियाप्रीतम के अन्वेषण में ही बिता दिया जोकि उनके द्वारा विरचित ग्रन्थों के अध्ययन से ही विदित होता है।

वे जन्मना नैयायिक थे। अद्वैत वेदान्त के प्रकाण्ड पण्डित थे, दोनों शास्त्रों के समग्र ग्रन्थ उनको कण्ठस्थ थे, परन्तु उनको न तो न्याय का अत्यन्त भेदवाद या आरम्भवाद अच्छा लगा, नाही शंकर के अत्यन्त अभेद या विवर्तवाद तथा निर्गुण निराकारवाद, न न्याय का केवल अष्ट गुणों वाला सगुण निराकरणवाद। सारी उपनिषदें आपको कण्ठथ थीं, भगवद्गीता उनका नित्य स्वाध्याय था। प्रस्थानत्रयी के आप प्रकाण्ड पण्डित थे। इन तीनों ग्रन्थो के आप मौलिक चिन्तक थे। वे टीकाओं एवं भाष्यों का कम सहारा लेते थे। उनके पास मैंने बम्बई से छपी १०८ उपनिषदों की गुटका पुस्तक देखी थी। जो सारा का सारा रंगा था। श्रीमद्भागवत का भी गुटका ही रखते थे। प्रायः भक्त धर्मशास्त्रों एवं कर्म काण्डों में कम प्रेम रखते है, पर उनका धर्मशास्त्रों का भी बड़ा अध्ययन था। वे कहा करते थे कि धर्मशास्त्रों में भी सर्वत्र हरिभक्ति का ही प्रतिपादन है। वे अठारहों पुरणों को एक ग्रन्थ मानते थे। एक एक पुराण उसका एक एक अध्याय मानते थे। उनका उपक्रम, उपंसहार आदि तात्पर्य निर्धारक सामग्रियों द्वारा अध्ययन करने से अठारहों पुराणों में

भगवान् व्यास का तात्पर्य विष्णुपारम्य में ही है, ऐसा आप मानते थे। वेदों के तात्पर्य निर्धारण के लिये इतिहास, पुराणों को बहुत महत्व देते थे। इतिहास पुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत् निरुक्त, गृह्यसूत्र, नामसूत्र, आदि सभी शास्त्रों का आपको गहन अध्ययन था। इन सबका अध्ययन भी अपने आराध्य श्री युगल तत्त्व के रहस्यों को जानने उजागर करने एवं श्रुति स्मृति पुराणों द्वारा श्रीयुगल तत्त्व के परत्व निर्धारण करने के लिए ही किया था। वे कहा करते थे वेदे रामायणे चैव भारते पाञ्चरात्रके, आदावन्ते च मध्ये च हरिः सर्वत्र गीयते। प्रातः स्मरणीय गुरुदेवने इनका जुबानी जमा खर्च नहीं रहने दिया अपितु अपने प्रकाशित तीन ग्रन्थों में इसे करके दिखा दिया है।

आत्म परमात्व तत्त्व का निरूपण अनेकों विद्वानों ने किया है, ब्रह्म विचार बहुतों ने किया है, श्रुति प्रामाण्य का समर्थन भी अनेकों ने किया है, परन्तु वह ब्रह्म, वह परमात्मा इतना सरल, इतना आह्लादन, इतना प्रेमास्पद तथा भक्त भोग्य है, ऐसा निरूपण मैंने किसी का नहीं देखा। ब्रह्मसूत्र के अधिकांश भाष्य हमने पढे। अन्यान्य दर्शनों में सर्वप्रसिद्ध ईश्वरवादी दर्शन न्याय दर्शन ने उस परमात्मा को केवल निमित्त कारण माना शक्तिमान माना गुणों के नाम पर केवल आठ गुणों वाला सगुणसाकार माना, चेतन कहने के लिए उसे केवल ज्ञानाधिकरण माना, ज्ञान रूप नहीं आनन्द रूप नहीं, किसी ने उसे सजातीय विजातीय स्वगत नित्य भेदविवर्जित शुद्ध बुद्ध निर्विशेष माना निष्क्रिय माना निराकार माना, उदितास्तमितानन्द माना, वह निरतिशयब्रह्म सविशेष भी है साकार भी है, तरङ्गित भी है रसमय भी, रसिक भी है, भोग्य भी है भोक्ता भी है। अनन्त सौन्दर्य माधुर्य महावारिधि है, ऐसा परमात्मा केवल अपने पूज्य गुरुदेव की वेदान्त व्याख्या में देखा वेदान्त तत्त्वसमीक्षा में देखा, उनके गीता के श्रीपुरुषोत्तमवाद में देखा, उनके ब्रह्म के व्याख्या में देखा।

इस विगत शताब्दी (२०वीं) सदी में एक दो विभूतियां देखीं, एक ऐसा तपस्वी देखा, अप्रतिम मूर्तिमान् शास्त्र देखा धर्मसमूह देखा, जिनकी शास्त्रकाव्य, धर्मव्याख्या, धर्मकीर्ति, राजनीति व्याख्या से सारी दुनिया अचम्भित होती थी, जिनका प्रवचन मैं भी नित्य सुनने जाता था पर जब मैंने यह देखा जाना कि इन सबका प्रवचन स्वसिद्धान्त से नहीं पर सिद्धान्त से होता है, तब मेरा मोह भंग हो गया।

परन्तु परम पूज्य श्रीगुरुदेव का रससिद्धान्त, श्रीराधाकृष्ण युगलपरत्ववाद पर सिद्धान्त नहीं है, केवल निजसिद्धान्त नहीं उपनिषद् सिद्धान्त था, भावुकता नहीं। श्रीगुरुदेव सच्चे वैष्णव थे, केवल कण्ठीधारी नहीं, सच्चे वेदान्ती थे, कलौ वेदान्तिनः सर्वे नहीं, वे अन्तः शाक्ता वहिः शैवा सभा मध्ये च वैष्णवा नहीं हृदय से शास्त्र के समर्थक थे, सच्चे गीतानुयायी, कर्मज्ञान, भक्ति-त्रितय पक्षपाती थे पर थे पूरे रसिक श्रीराधामाधवयुगल के

जन्म-जन्मान्तरीय आराधकथे। उनके रोम-रोम में श्रीराधामाधव युगल अनुराग भरा था।

१९८२ ई० में आप ७६ वर्ष की आयु में गोलोकवासी हो गये। आपकी शिक्षा सर्वतन्त्र स्वतन्त्र पं० श्री बच्चा झा जी द्वारा स्थापित नवानी संस्कृत महाविद्यालय एवं काशी में हुई। आपका कर्मक्षेत्र गुजरात था। वल्लभ सम्प्रदायाचार्य गोस्वामी प्रवर अनन्त व्रजरत्नलाल जी महाराज (सुरत) को अपने न्याय एवं वेदान्त में पारंगत बनाया श्रीकृष्ण मन्त्र की दीक्षा आपने श्री निम्बार्क सम्प्रदाय के अनिकेत सन्त पं० श्री वैष्णवदासजी शास्त्री महाराज से श्री गिरिराज जी में ललिता कुण्ड पर ली थी। आपने निम्नलिखित ग्रन्थों की रचना की। स्वोपार्जित द्रव्य से घर पर मिथिला में श्रीराधाकृष्ण का मन्दिर बनाया। उनकी अपनी कोई संतान नहीं थी, अत: उन्होंने अपने पितृव्य पुत्र के सुयोग्य पुत्र पं० श्री गंगेश झा एम.ए. आचार्य को धर्मपुत्र बनाकर अपनी समस्त सम्पत्ति का उत्तराधिकारी बनाया तथा श्रीठाकुरजी की सेवा-पूजा का सम्पूर्ण भार प्रदान किया जिनकी सेवा पुजा उनके दत्तक पुत्र श्री गंगेश जी आजकल करते हैं, उनकी रचनाएं :—

१. श्रीयुग्मतत्त्वसमीक्षा, इसमें पुराणों के आधार पर श्री राधाकृष्णयुगलतत्त्व परत्वका विवेचन है।

२. वेदान्ततत्त्वसमीक्षा, इसमें उपनिषदों, ब्राह्मणों एवं भगवद्गीता के आधार पर युगल तत्त्व विवेचन है साथ ही चित्, अचित्, ईश्वर। उनका स्वाभाविक भेदाभेद, एक विज्ञानं सर्वविज्ञानम्, प्रत्ययार्थवाद आदि का गंभीर विवेचन है।

३. श्रीभगवत्तत्त्वसुधानिधि, यह अथाहग्रन्थ है इसमें वेद, उपवेद, मंत्र, ब्राह्मण, भाष्कर उपनिषद्, प्रणवगायत्री, व्याकृति, समस्त धर्मशास्त्रों के आधार पर युगलतत्त्व चिन्तन है।

४. भागवततत्त्व संदर्भ हिन्दी, इसमें श्रीमद्भागवत की प्रामाणिकता पर अनेकानेक प्रमाण प्रस्तुत किये गये हैं।

५. श्रीश्यामसुधानिधि मैथिली भाषा में पद्यमय रचना है। इसकी भूमिका में विद्यापति की वैष्णवता एवं श्रीराधाकृष्णभक्ति का प्रबलतम समर्थन है, उपर्युक्त ग्रन्थ में भी श्री राधाकृष्ण सम्बन्धी कोई भी जिज्ञास्य विषय ऐसा नहीं जिसका इसमें समाधान न किया गया हो।

**श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु**

**पं. वैद्यनाथ झा**

श्री राधामाधव कुंज, मारुति नगर, वृन्दावन



श्रीसुदर्शनचक्रावतार आद्याचार्य श्रीभगवन्निम्बार्कमहामुनीन्द्रप्रणीत

# वेदान्त-दशश्लोकी

ज्ञानस्वरूपञ्च हरेरधीनं, शरीरसंयोगवियोगयोग्यम्।
अणुं हि जीवं प्रतिदेहभिन्नं, ज्ञातृत्ववन्तं यदनन्तमाहुः।।१।।

जीव अनन्त (असंख्य) हैं। वे ज्ञान (प्रकाश) स्वरूप और ज्ञानवान् भी हैं। शरीर के साथ उनका संयोग-वियोग होना ही उनका जन्म-मरण है। वे अणु (अत्यन्त सूक्ष्म) हैं और प्रत्येक देह में भिन्न-भिन्न हैं। सदा-सर्वदा हरि के आधीन रहते हैं ।।१।।

अनादिमायापरियुक्तरूपं, त्वेनं विदुर्वै भगवत्प्रसादात्।
मुक्तं च बद्धं किलबद्धमुक्तं, प्रभेदबाहुल्यमथापि बोध्यम्।।२।।

यह पता नहीं चलता कि जीवों के पीछे माया कब से लगी हुई है, इस अनादि माया से युक्त होने के कारण ही जीव अपने और परमात्मा के स्वरूप को नहीं पहचान सकते। जब प्रभु ही कृपा करें तब इस माया से छुटकारा हो और इन्हें स्वरूप का ज्ञान हो। वैसे तो जीव कई प्रकार के हैं, किन्तु मुक्त (नित्यमुक्त) भुक्त (बद्ध) और बद्धमुक्त संक्षेप में जीवों के ये तीन भेद हैं। वैसे इनके अनेक भेद हैं, जो वेदान्त रत्न मञ्जूषा में वर्णित है।

अप्राकृतं प्राकृतरूपकञ्च, कालस्वरूपं तदचेतनं मतम्।
मायाप्रधानादिपदप्रवाच्यं, शुक्लादिभेदाश्च समेऽपि तत्र।।३।।

अप्राकृत (भगवान् के चित्स्वरूपधाम आदि) प्राकृत = प्रकृति और उसका कार्य एवं काल, ये सब अचेतन माने जाते हैं। माया, प्रधान, अव्यक्त आदि प्रकृति के नाम हैं, शुक्ल, रक्त, पीतवर्ण वाले सत्व, रज और तम तीनों गुण भी उसी प्रकृति के हैं॥३॥

स्वभावतोऽपास्त- समस्तदोषमशेषकल्याणगुणैकराशिम्।
व्यूहाङ्गिनं ब्रह्म परंवरेण्यं, ध्यायेम कृष्णं कमलेक्षणं हरिम्।।४।।

जो समस्त सद्गुणों के समुद्र हैं किन्तु किसी भी प्राकृतिक दोष में लिप्त नहीं है, वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध इन चारों व्यूहों के अंगी[1] हैं। कमल के समान नेत्र वाले भक्तों के पाप दोषों एवं चित्तको चुराने वाले अतएव सेवा करने योग्य परब्रह्म श्रीकृष्ण का हम ध्यान करते हैं॥४॥

अङ्गेतुवामे वृषभानुजां मुदा, विराजमानामनुरूपसौभगाम्।
सखीसहस्रैः परिसेवितांसदा, स्मरेम देवीं सकलेष्टकामदाम्।।५।।

उन प्रभू के समान ही सौन्दर्य माधुर्य युक्त (उनके) बायें अंग में विराजमान, हजारों सखियों से सेवित, समस्त कामनाओं को पूर्ण करने वाली उन वृषभानुनन्दिनी श्री किशोरी (राधा) जी का हम सदा स्मरण करते हैं॥५॥

**उपासनीयं नितरां जनैः सदा, प्रहाणयेऽज्ञानतमोऽनुवृत्तेः।**
**सनन्दनाद्यैर्मुनिभिस्तथोक्तं, श्रीनारदायाखिलतत्त्वसाक्षिणे।।६।।**

इन श्रीराधाकृष्ण युगल किशोरात्मक परब्रह्मकी निरन्तर उपासना करते रहना चाहिये। उनके ध्यान मात्र से अज्ञानतम अविद्या की अनुवृत्ति क्षीण हो जाती है। हमारे (श्रीनिम्बार्काचार्यके) परम गुरु श्रीसनकादिकों ने अखिल तत्त्वज्ञ गुरुदेव श्रीनारद जी को यही सदुपदेश दिया था॥६॥

**सर्वंहि विज्ञानमतोयथार्थकं, श्रुतिस्मृतिभ्यो निखिलस्य वस्तुनः।**
**ब्रह्मात्मकत्वादितिवेदविन्मतं, त्रिरूपताऽपि श्रुतिसूत्रसाधिता।।७।।**

जड़-चेतनरूपी दृश्यमान यह समस्त विश्वविज्ञान (ब्रह्म) रूप ही है ऐसा शास्त्रों में कहा गया है। ब्रह्मात्मक होने से ही यह संसार यथार्थ (सत्) भी है। श्रुति और सूत्रग्रन्थों में भोक्ता, भोग्य और प्रेरक रूप से इस विश्व की त्रिरूपता भी यथार्थ ही समझना चाहिये॥७॥

**नान्यागतिः कृष्णपदारविन्दात् संदृश्यते ब्रह्मशिवादिवन्दितात्।**
**भक्तेच्छयोपात्तसुचिन्त्यविग्रहादचिन्त्यशक्तेरविचिन्त्यसाशयात्।।८।।**

जिनकी शक्ति और आशय (बुद्धि) का किसी को पता ही नहीं लग सका, फिर भी वे भक्तों की इच्छा के अनुसार अनेक अवतार धारण करते हैं। जिनकी ब्रह्मा, शंकर आदि समस्त देवता वन्दन करते हैं, उन श्रीराधाकृष्ण के चरण-कमलों के अतिरिक्त दु:खी जीवों को कोई सहारा नहीं॥८॥

**कृपास्य दैन्यादियुजि प्रजायते, यया भवेत् प्रेमविशेषलक्षणा।**
**भक्तिर्ह्यनन्याधिपतेर्महात्मनः, सा चोत्तमा साधनरूपिकाऽपरा।।९।।**

जिसमें दीनता (विनम्रता) आदि गुण हो उसी पर वे प्रभु कृपा करते हैं। उनकी कृपा से ही अनन्याधिपति श्री सर्वेश्वर प्रभु की प्रेम विशेष लक्षणा भक्ति मिल सकती है, उसी को "उत्तमाभक्ति" कहते हैं। श्रवण-कीर्त्तनादि साधन-रूपी-भक्ति "अपरा-भक्ति" कहलाती है॥९॥

**उपास्यरूपं तदुपासकस्य च, कृपाफलं भक्तिरसस्ततः परम्।**
**विरोधिनोरूपमथैतदाप्तेर्ज्ञेया इमेऽर्था अपि पञ्च साधुभिः।।१०।।**

साधुओं (उपासकों) को चाहिए कि अपने उपास्य (ब्रह्मतत्त्व), उपासक (साधक जीव) और भगवत्कृपा का फल, भक्तिरस तथा भगवत्प्राप्ति एवं भक्ति के विरोधी इन पाँचों के स्वरूप को अच्छी प्रकार से जान लें॥१०॥



**अध्यास (परपक्ष) गिरिवज्र के अनुवाद के अतिरिक्त अन्य लेखों के परिशिष्ट भाग की अनुक्रमणिका:-** **पृ. सं.**

श्रीराधासर्वेश्वरो विजयते

भगवते श्रीमदाद्याचार्यश्रीनिम्बार्काय नमः श्रीसद्गुरवे नमः



प्रस्तुत "**श्रीकृष्णशरणापत्ति स्तोत्र**" के निर्माता जगद्विजयी श्रीनिम्बार्कीय वैष्णवाचार्य श्रीकेशवकाश्मीरी भट्टजी के शिष्य तथा निम्बार्क सम्प्रदायके चौंतीसवें आचार्य श्रीश्रीभट्टजी महाराज हैं। इस स्तोत्र में कुल पच्चीस श्लोक हैं। आचार्य चरण अनुष्टुप छन्दों से पुराण पुरुष भगवान् श्रीकृष्णकी भक्तवत्सलता अमृतमयी कृपादृष्टि करुणाभरी स्तुति की है। अतः यह एक अनुत्तम स्तोत्र है जो सर्वोत्कृष्ट श्रीभगवच्छरणागति परक है। इसमें भगवान् श्रीकृष्ण के दिव्य स्वरूपका एवं माधुर्यरस का सर्वोत्कृष्ट अनुवाद सहित वर्णन है।

## अथ श्रीकृष्णशरणापत्तिस्तोत्रम्

**श्रीदः श्रीशः श्री निवासः श्रीनिधिः श्रीविभावनः। श्रीधरः श्रीकरः श्रीमान्श्रीकृष्णः शरणं मम॥१॥**
**श्रीवृन्दावनचन्द्रः श्री,- व्रजेन्द्रकुल चन्द्रमाः। श्रीराधा कौमुदीचन्द्रः श्रीकृष्णः शरणं मम॥ २॥**

अनुवादः- लक्ष्मी को देने वाले, लक्ष्मी के पति, जिनके वक्षःस्थल पर लक्ष्मी निवास करती हैं, लक्ष्मी के धन अथवा लक्ष्मी है जिनका धन, लक्ष्मी को पालन करने वाले, लक्ष्मी को धारण करने वाले, लक्ष्मी को वृद्धि करने वाले लक्ष्मीवान् भगवान् श्रीकृष्ण ही एक मात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥१॥ श्रीधाम वृन्दावन के चन्द्रमा, व्रजराज कुल के चन्द्रमा, श्रीराधारूप चाँदनी के विकास के चन्द्र भगवान् श्रीकृष्ण ही एक मात्र मेरा आश्रय स्थल हैं॥२॥

**नवगोपकिशोरेन्द्रः कोटिकन्दर्पसुन्दरः। श्रीराधाकेलिसन्तुष्टः श्रीकृष्णः शरणं मम॥३॥**
**कोटीन्दुजगदानन्दी कालिन्दीपुलिनोत्सवः। स्फुरदिन्दीवरश्यामः श्रीकृष्णः शरणं मम॥४॥**

नये-नये ग्वालवाल जो किशोर अवस्थावाले हैं उनमें श्रेष्ठ, करोड़ों कामदेवों के समान सुन्दर, ब्रजेश्वरी श्रीराधारानी के प्रेम से सन्तुष्ट भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा सहारा हैं ॥३॥ करोड़ों चन्द्रों के समान जगत को आनन्दित करने वाले, यमुनाजी के तट पर विहार करने वाले, चमकते हुए कमल के समान श्यामस्वरूप भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥४॥

**त्रिभङ्गिललितस्तिर्यक्ग्रीवस्त्रैलोक्यमोहनः। पिच्छमौलिः पीतवासाः श्रीकृष्णः शरणं मम॥५॥**
**मुरलीवादनकलामुह्यत्स्थावरजङ्गमः। प्रत्यङ्गापारसौन्दर्यःश्रीकृष्णः शरणं मम॥६॥**

अति सुन्दर त्रिभङ्गी रूपवाले, तिरछी ग्रीवा, चितवन से त्रिलोकी को मोहित करने वाले, सिर पर मोर पंख का मुकुट धारण करने वाले पीताम्बरधारी भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥५॥ वंशीध्वनि से समस्त जड़ चेतन को मोहित करने वाले, जिनके सर्वाङ्ग में अपार सौन्दर्य है वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥६॥

**कौस्तुभोदारवक्षः श्री, स्फुरन्मकरकुण्डलः। कङ्कणाङ्गदरोचिष्णुः श्रीकृष्णः शरणं मम्॥ ७॥**
**विस्फुरत्किङ्किणीजालमणिनूपुरमण्डितः। विद्योतपिच्छमुकुटः श्रीकृष्णः शरणं मम॥ ८॥**

जिनके उदार वक्षःस्थल पर कौस्तुभ मणि है, कानों में मकराकार कुण्डल चमक रहा है और बाहुओं में कङ्कण एवं बाजूवन्द सुशोभित हैं वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥ ७॥ चमकते हुए घुघरुओं के जाल एवं मणियुक्त नूपुर धारण करने वाले तथा चमकते हुये मोर के पंख का मुकुट धारण करने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ही मेरा एक मात्र आश्रय स्थल हैं। ॥८॥

**चन्दनागारलिप्ताङ्गः कस्तूरीतिलकोज्ज्वलः। आजानुतुलसीदामः श्रीकृष्णः शरणं मम॥९॥**
**कदम्बतरुमूलस्थः कदम्बकृतकर्णिकः। कदम्बमालया वीतः श्रीकृष्णः शरणं मम॥ १०॥**

मलयागिरि-चन्दन से सुशोभित अङ्ग वाले, ललाट पटलमें कस्तूरी-तिलक धारण करने वाले और जानुपर्यन्त तुलसी की माला धारण करने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थल हैं ॥ ९॥ कदम्ब वृक्ष के नीचे विराजमान कदम्ब पुष्पों को कानों में लटकाये हुए और कदम्ब फूलों की माला को गले में धारण करने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥१०॥

**वंशीनादसमाकृष्टो ब्रजसीमन्तिनीव्रतः। राधिकाप्रेमविवशः श्रीकृष्णः शरणं मम॥११॥**
**पुलकावचितसर्वाङ्गः समालिङ्गन्मुहुर्मुहुः। रूपलीलानिधिं राधां श्रीकृष्णः शरणं मम॥१२॥**

बाँसुरी की ध्वनि से ब्रजसुन्दरियोंके समूह को सम्यक् आकृष्ट करने वाले और ब्रजेश्वरी श्रीराधा रानी के प्रेम के आधीन में रहने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥११॥ रूप सौन्दर्य एवं लीला- निधि वृषभानु नन्दिनी श्रीराधारानी को बारम्बार सम्यक् आलिङ्गन करते हुए जिनका सारा अङ्ग रोमाञ्चित हो रहा है। वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥१२॥

**महाकामाग्निसन्तप्तो गोपीगीतसुधाह्रदः।राधासङ्गैकजीवातुः श्रीकृष्णः शरणं मम॥१३॥**
**वेणुरन्ध्रचलाङ्गुल्या भातिरत्नोर्मिका छविः। शिञ्जन्मञ्जीररसनः श्रीकृष्णः शरणं मम॥१४॥**

महाकामाग्नि से सन्तप्त, गोपीगीतामृत के सरोवर स्वरूप और ब्रजेश्वरी श्रीराधारानी के सङ्ग ही जीवनधारण करने वाले भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा सहारा हैं॥१३॥ वंशीके छिद्रों पर चलने वाली अंगुलियों से रत्नों के तरङ्गकी भाँति सुशोभित हो रही है छवि जिनकी, शब्द करते हुए घुंघरु हैं करघनी में जिनके वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा सहारा हैं॥१४॥

**सान्द्रानन्दैकचिद्घने सदा वृन्दावने वने। विरहन् राधया नित्यं श्रीकृष्णः शरणं मम॥१५॥**
**अत्याश्चर्यानन्तशक्ति अत्याश्चर्यगुणाकरः। अत्याश्चर्यानन्दरसः श्रीकृष्णः शरणं मम॥१६॥**

सघन जो आनन्द और चिद्घन ऐसे वृन्दावन के वन-वन में सदा परा शक्ति श्रीराधाजी के साथ विहार करते हुए भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा सहारा हैं ॥१५॥ जो अति आश्चर्य अनन्त अचिन्त्य शक्तिशाली, अति आश्चर्यमय कल्याण गुणों के महोदधि और अति आश्चर्य आनन्द रस स्वरूप हैं वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थान हैं॥१६॥

**महाचमत्कारिसर्वनिजशक्तिप्रवर्तकः। कृपौदार्यनिधिः प्राज्ञः श्रीकृष्णः शरणं मम॥१७॥**
**अविशेषेण[1] सर्वस्य सर्वकामप्रपूरकः। सर्वसिद्धिप्रदो नित्यं श्रीकृष्णः शरणं मम॥१८॥**

अपने सभी भक्तोंमें अपनी महाचमत्कारी शक्ति को देखने वाले अथवा जो अपनी पराशक्ति (राधा) के सहारे से बड़े-बड़े चमत्कार पूर्ण लोक विलक्षण, लीलायें करते हैं, जिससे संसार की परम्परा चलती है, [इस विषय में हमारी लिखी "युग्मतत्त्वसमीक्षा" नामक पुस्तक पढ़िये] जो कृपा एवं उदारता के समुद्र हैं। जो भक्तों का अज्ञान दूर करते हैं और परम हंसों को ज्ञान देते हैं वे भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरा आश्रय स्थान हैं॥१७॥ जो सबकी सारी कामनाओं को बराबर पूर्ण करते हैं और उनको नित्य सकल सिद्धियाँ प्रदान करते हैं वे भगवान श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थान हैं॥१८॥

**स्मृतिणां वशयन् विश्वं वर्षन् सर्वार्थसम्पदः। सर्वापद्भ्यः सदा रक्षन् श्रीकृष्णः शरणं मम॥१९॥**
**सकृत्[2] तवाहमित्येवं वादिनेऽपि निजात्मदः। अत्यन्तापारकारुण्यः श्रीकृष्णः शरणं मम॥२०॥**

विश्व को वश में करते हुए अपने स्मरण करने वालों पर धर्म-अर्थ-काम और मोक्ष का वर्षण करते हुए जो सारी आपत्तियों से हमेशां रक्षा करते हैं वे भगवान् ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थान हैं॥१९॥ जो एक बार भी भगवान् श्रीहरि की शरण में जाकर 'मैं तुम्हारा हूँ' ऐसे कहनेवाले को भी जो अपना स्वरूप प्रदान करते हैं वे अत्यन्त अपार करुणा मूर्ति भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थल हैं॥२०॥

**अनन्तापारे संमग्नः कामकेलिरसाम्बुधौ। श्रीराधाप्राणहृदयः श्रीकृष्णः शरणं मम॥२१॥**
**स्वतन्त्रमेव सकलं कुर्वन्नुद्दामशक्तिमान्। महानन्दमयो देवः श्रीकृष्णः शरणं मम॥२२॥**

हाव-भाव, महाभाव कृपा-कटाक्ष, क्रीड़ा रस सागर की अपार अनन्त-असंख्य जलराशि में डूबे हुए श्रीराधा प्राणहृदय भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थल हैं॥२१॥ जो अनन्त अचिन्त्य स्वाभाविक शक्तिमान् विश्वात्मा विश्वमूर्ति स्वेच्छाधीनदेव चराचर समस्त जगत् की रचना करते हैं वे महानन्दमय श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थल हैं॥२२॥

**स्वपदाम्भोरुहद्वन्द्वपरमप्रेमभक्तिदः। महानन्दमयो देवः श्रीकृष्णः शरणं मम॥२३॥**
**[1]सर्वमन्यद् विनाप्येकमत्याभासेन सर्वदा। महास्वान्तो दयः स्वामी श्रीकृष्णः शरणं मम॥२४॥**

उपासकों को अपने युगल चरणारविन्दों की प्रेमलक्षणा पराभक्ति प्रदान करने वाले महानन्दमय देव श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थान हैं॥ २३॥ दूसरे के बिना एक ही जो सब चराचर वस्तु रुप से सदा-सर्वदा आभासित होने वाले अर्थात् एक ही जो प्रपञ्चरूप में भासित हो रहे हैं एवं महती दया युक्त अन्तःकरणवाले वे स्वामी श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरे आश्रय स्थान हैं॥२४॥

१. यद्यपि भगवान् श्रीहरिके प्रसन्न होने पर संसार की कोई वस्तु दुर्लभ नहीं रहती, तथापि श्रीमद्भगवद्भक्त किसी वस्तु की इच्छा नहीं करते हैं।

(श्रीमद्भा० १०/३९/२)

2. जो एक बार ही मेरी शरण में आकर 'मैं तुम्हारा हूँ' ऐसा कहकर मुझसे अभय चाहता है, मैं उस प्रपन्न को सब भूतों से अभयदान दे देता हूँ यह मेरा व्रत है।

(श्रीमद्बा०रा०युद्धकाण्ड १८/३३)

**श्रीकृष्णशरणापत्ति स्तोत्रमेतन्निरन्तरम्। यः पठेत् तस्य सर्वार्थाः सिद्ध्यन्ति साधनैर्विना॥२५॥**

इस श्रीकृष्णशरणापत्तिस्तोत्र का जो नियम से प्रतिदिन पाठ करता है उसके समस्त अर्थ (प्रयोजन =कार्य) बिना साधनों से सिद्ध हो जाते हैं॥२५॥

इति श्रीमन्निम्बार्कीय वैष्णवाचार्यजगद्विजयी- केशवकाश्मीरिभट्टचरणारविन्दचञ्चरीक
श्रीश्रीभट्टप्रणीतंश्रीकृष्णशरणापत्ति स्तोत्रंसम्पूर्णम्

## अनुवादक - डॉ० स्वामी द्वारकादास काठियाबाबा

इस प्रकार श्रीनिम्बार्कीय वैष्णवाचार्य जगद्विजयी श्रीकेशव काश्मीरिभट्टजी के शिष्य श्रीश्रीभट्टजीकृत श्रीकृष्णशरणा पत्तिस्तोत्र का अनुवाद समाप्त हुआ।

**कृष्णाज्ञया जगति यस्तु बभूव पूर्व निम्बार्क एष भगवान् यतिसार्वभौमः।**
**तत्पाणिपल्लवदले गुरुभक्तिनिष्ठः श्रीकृष्णशरणापत्तिस्तोत्रं समर्पये॥**

## समर्पयिता अनुवादकः

श्रीभगवन्निम्बार्काचार्य चरणों के मत में दशमी तिथि यदि पलमात्र भी अर्द्धरात्रि ४५ घड़ी से अधिक होती है, तो एकादशी को छोड़कर द्वादशी का व्रत करना चाहिए। यथा-

**अर्धरात्रमतिक्रम्य दशमी दृश्यते यदि। तदाह्येकादशीं त्यक्त्वा द्वादशीं समुपोषयेत्॥**

(कूर्म-पुराण)

इस विवेचन से यह वेध 'स्पर्शवेध' अथवा 'कपालवेध' कहा जाता है। अतः पूर्व तिथि विद्धा एकादशी सर्वथा अग्राह्य है। इसी प्रकार 'श्रीनारद' पञ्चरात्र में भी प्रतिपादित है-

**"पूर्व विद्धा तिथेस्त्यागो वैष्णवस्य विलक्षणम्"।**

इस वचन के अनुसार पूर्व विद्धा एकादशी त्याज्य है, शुद्ध एकादशी ही ग्राह्य है।

इस प्रसंग में विशेष विवेचन से 'निम्बार्क व्रत-निर्णय' में 'औदुम्बर संहिता में 'स्वधर्मामृत-सिन्धु में' और अन्य परम पुरातन स्वसाम्प्रदायिक अनेक प्रौढ़ ग्रंथ का अवलोकन करना चाहिए।

स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण ने पुराणों में उपदेश दिया है कि भगवान् श्रीनिम्बार्काचार्य के उपदिष्ट मार्ग का जो भी अनुसरण करते हैं उन्हें श्रीनिम्बार्क भगवान् मनो वाञ्छित फल प्रदान करते हैं -

**उदया व्यापिनी ग्राह्य कुले तिथिरुपोषणे। निम्बार्को भगवान् येषां वाञ्छितार्थफलप्रदः॥**

---

१. यह श्लोक स्वाभाविक द्वैताद्वैत-वेदान्त-सिद्धान्त परक है। भावार्थ- जो चराचर विश्व के अभिन्न निमित्तोपादानकारण होने से और नियन्तृ-नियम्य भाव से भिन्न होते हुए भी अभिन्न हैं। वे विश्वात्मा वेदैकगम्य सर्वभिन्नाभिन्न-स्वरूप भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र मेरी शरण स्थली हैं।

।। श्रीराधाकृष्णाभ्यां नमः।।

## वैदिक सनातन निम्बार्क सम्प्रदाय के आचार्यों का संक्षिप्त परिचय एवं उनके रचित ग्रन्थों का संक्षिप्त दिग्दर्शन एवं दीक्षा के सम्बन्ध में स्मरणीय बात :-

अनादिवैदिक सनातन निम्बार्क सम्प्रदाय के आदिप्रवर्तक श्रीहंस भगवान हैं। श्रीहंस भगवान् के शिष्य भगवान् श्रीसनकादि मुनिजन हैं, सनकादिकों के शिष्य देवर्षि प्रवर श्रीनारदजी हैं। श्रीनारदजी के शिष्य श्रीसुदर्शनचक्रावतार आद्याचार्य भगवान् श्रीनिम्बार्क हुए। भगवान् श्रीनिम्बार्क ने लोक में "द्वैताद्वैत" नामक मत (सिद्धान्त) की स्थापना की। भगवान् वेदव्यासजी के लिखे ब्रह्मसूत्रों पर वेदान्त-पारिजात-सौरभ नामक वृत्ति की रचनाकर अपने मत का मण्डन किये। इसके बाद इनके शिष्य पाञ्चजन्य शंखावतार अनन्त श्रीविभूषित निम्बार्काचार्य श्रीनिवासाचार्यजी हुए। उन्होंने वेदान्त-पारिजात सौरभ का पूर्णरुप से मण्डन करते हुए उसकी ही विस्तृत व्याख्याकर ब्रह्म-सूत्र पर "वेदान्त-कौस्तुभ" नामक भाष्य की रचना की। उपरोक्त परम्परा के ही सातवे आचार्य श्री पुरुषोत्तमाचार्य जी की "वैदान्त-रत्न-मंजूषा" नामक रचना है जो आद्याचार्य निम्बार्क भगवान् की रचना "वेदान्त-दशशलोकी" (वेदान्त-कामधेनु) का वृहत् भाष्य है। इसके बाद इसी परम्परा में सौलहवें आचार्य श्री देवाचार्यजी ने "सिद्धान्त जाह्नवी" नामक ग्रन्थ की रचना की। इनके दो प्रमुख शिष्यों में से श्रीसुन्दरभट्टदेवाचार्य जी की "सिद्धान्त सेतुका" नामक संस्कृत भाषा में ही टीका है। तदनन्तर इसी परम्परा के 33वें आचार्य एवं भगवान् श्रीनिम्बार्क के परवर्ती 30वीं पीढ़ी में जगद्विजयी आचार्यवर श्रीकेशवकाश्मीरि भट्टाचार्य जी हुए जिन्होंने प्रस्थानत्रयी (ब्रह्म-सूत्र उपनिषद्, गीता) पर विस्तृत व्याख्याकर वेदान्त कौस्तुभ भाष्य की पुष्टि करते हुए "वेदान्त-कौस्तुभ-प्रभा" नामक भाष्य की रचना की। इसकी रचना संस्कृत भाषा में है। इस संस्कृत भाषा में लिखी व्याख्या का हिन्दी भाषा में अनुवाद प्रकाशित हो चुका है। आचार्यवर श्रीनिवासाचार्यजी के परवर्ती एवं परमाचार्य श्रीकेशवकाश्मीरि भट्टाचार्यजी के पूर्वाचार्यों ने भी निम्बार्क भगवान् के वृत्यात्मक भाष्य का सविस्तार अपने रचित ग्रन्थों में मण्डन किया है, पर विस्तार-भय से नहीं लिखा जा रहा है।

इस प्रकार इस परम्परा में हंस भगवान से लेकर श्रीनिम्बार्क भगवान् तक चार आचार्य हुए। श्रीनिम्बार्क भगवान् के बाद 12 आचार्य हुए। इनके बाद 18 भट्टाचार्यगण हुए। अतः आचार्यपरम्परा में श्रीहंस भगवान से लेकर यहाँ तक 34 आचार्य हुए। 34वें आचार्यवर श्रीभट्ट देवाचार्यजी हुए। आपने संस्कृत एवं हिन्दी दोनों भाषाओं में ग्रन्थों की रचना की। श्रीकृष्णशरणापत्ति स्त्रोत इन्हीं की रचना है।इनके ब्रजभाषा में रचित श्रीयुगल-शतक का सम्प्रदाय में विशेष सम्मान है। 35वें आचार्य श्रीभट्टदेवाचार्यजी के शिष्य परम प्रभावशाली एवं यशस्वी आचार्यवर जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी हुए। इनके द्वारा कई ग्रन्थ संस्कृत भाषा में रचित हैं पर हिन्दी भाषा में रचित श्रीमहावाणीजी का सम्प्रदाय के लोगों में या रसिक समाज में अधिक सम्मान है। "सिद्धान्त रत्नाञ्जली" भी इन्हीं की रचना है। रसिक राज-राजेश्वर जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी का तेज, प्रभाव, प्रभुता, सिद्धिबल आदि पूरे भारतवर्ष में संत-भक्त समाज में फैल गया था। इनके प्रभावशाली तेजवान्, विद्वान्, भक्तिमान्, शास्त्रज्ञान सम्पन्न सिद्ध 12 शिष्य हुये। जिनके नाम पर निम्बार्क सम्प्रदाय में 12 द्वारे हुये। जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी के बाद 12 शिष्य जगद्गुरु निम्बार्काचार्य की उपाधि से सुशोभित हुए। इन 12 आचार्यों की जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्य के बाद अपने-अपने आचार्यों के अनुसार अलग-अलग (गुरु-शिष्य) परम्परायें हैं। सभी की अलग-अलग शाखायें, प्रशाखायें हैं जो श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय की शोभा हैं और जगद्गुरु निम्बार्काचार्यजी के गौरव को बढ़ाते हैं। जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासव्यासदेवाचार्यजी के शिष्यों में श्रीदेवीजी की भी गणना है। इनको लेकर **श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय में**

**साढ़े 12 द्वारे हैं।** इनके अलावा आचार्यवर श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी के अनन्त समलंकृत रूप-रसिक देवाचार्यजी भी कृपापात्र थे। जिनकी रचना **"श्रीहरिव्यास यशामृत" श्री "लीलाविंसति" श्री नित्यविहार पदावली श्री युगल-रस माधुरी आदि ग्रन्थ हैं।** आदि जगद्गुरु निम्बार्काचार्य के शिष्यों में श्रीऔदुम्बराचार्यजी भी हैं। **"औदुम्बर संहिता"** एवं **निम्बार्क विक्रान्ति इन्हीं की रचना हैं इन दोनों ग्रन्थों का हिन्दी अनुवाद हो चुका है।**

## *भगवान् श्रीसर्वेश्वर, जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीपरशुरामदेवाचार्य जी एवं उनकी पीठ :-*

पूर्वाचार्यों से पूजित श्रीशालग्रामजी जो साक्षात् राधाकृष्ण ही हैं। ये सम्प्रदाय में परम्परा से ही भगवान् सर्वेश्वर के नाम से बोले जाते हैं। ये सर्वेश्वर भगवान् जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी के बाद इनके 12 शिष्यों में से जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य श्रीपरशुरामदेवाचार्यजी को प्राप्त हुए। आचार्यवर श्रीपरशुरामदेवाचार्यजी की पीठ (गद्दी) श्रीनिम्बार्कतीर्थ (सलेमाबाद) है। इन्हीं की परम्परा की गद्दी पर गुरु परम्परा के क्रम से वर्तमान आचार्यवर जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीराधासर्वेश्वर शरण देवाचार्य श्रीजी महाराज पीठासीन हैं। पूर्वाचार्यों से पूजित श्रीसर्वेश्वर भगवान्इस पीठ में विराजमान हैं। इनकी सेवा एवं भोगराग आदि की सेवा श्री श्रीजी महाराज स्वयं करते हैं। वर्तमान आचार्य श्रीजी महाराज के काल में श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय का अधिक विकास हुआ है। इनके द्वारा विशाल-विशाल आयोजन हुए हैं। इनकी वेदों-पुराणों, ध र्मशास्त्रों में अत्यन्त श्रद्धा है। ये पूर्वजन्म के ही पुण्यात्मा हैं। आपने संस्कृत एवं हिन्दी दोनों भाषाओं में अनेकों ग्रन्थों की रचना की है। आपके यश की ध्वजा सर्वतोमुखी फैल रही है। आपकी रहनी, श्रद्धा, भगवान् के प्रति सेवा का भाव जिज्ञासु वैष्णवों के लिए अनुकरणीय है। आप तप-बल, विद्या-बल, विद्वज्जन-बल, धन-बल आदि अनन्तश्री से समलंकृत हैं। अनेकानेक धनवान् सेवा करने की भावना से आपका संकेत पाने के लिए लालायित रहते हैं। **यदि आपकी हार्दिक भावना हो जाये और आप इधर दृष्टिपात करें तो पूर्वाचार्यों के संस्कृत भाषा में रचित ग्रन्थों का जिनकी टीका हिन्दी भाषा में अब तक नहीं हो पायी हैं, का अनुवाद छप जायें। सानुवादित ग्रन्थों का भी दूसरा संस्करण छप जाये। भगवान् श्रीसर्वेश्वर एवं आचार्यगण भक्तों के अनुग्रहार्थ आपको ऐसे परमपुनीत कार्य के लिए प्रेरणा दें, ऐसी हम लोग भावना करते हैं।**

**नोट : ३५वें आचार्य जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यास देवाचार्य जी के १२ प्रमुख शिष्यों (१२ द्वाराचार्यों) के नाम :-**

**1. श्रीस्वभूरामदेवाचर्य जी**
**2. श्रीपरशुरामदेवाचार्य जी**
**3. श्रीवोहितदेवाचार्यजी**
**4. श्रीमदनगोपालदेवाचार्य जी**
**5. श्रीउद्धवघमण्डदेवाचार्य जी**
**6. श्रीवाहुलदेवाचार्य जी**
**7. श्रीलपरागोपालदेवाचार्य जी**
**8. श्रीहृषिकेशदेवाचार्य जी**
**9. श्रीमाधवदेवाचार्य जी**
**10. श्रीकेशवदेवाचार्य जी**
**11. श्रीगोपालदेवाचार्य जी**
**12. श्रीमुकुन्ददेवाचार्य जी**
**12+ ½ श्री देवीजी (अर्द्धशिष्या)।**

**उपर्युक्त आचार्यों की नामावली पं. प्रवर श्रीवैष्णवदास जी शास्त्री द्वारा विरचित सिद्धान्त मन्दाकिनी ग्रन्थ से उद्धृत है।**

**मन्त्र-दीक्षा के सम्बन्ध में स्मरणीय बात :-**

श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय में परम्परा से दो मन्त्रों की दीक्षा होती आयी है।

**1. शरणागति मन्त्र-** अष्टादशाक्षर मुकुन्द मन्त्र। इस मन्त्र का वर्णन श्रीनारद पाञ्चरात्र में हैं। यह ग्रन्थ वैष्णव ग्रन्थों में प्रमाण रूप में माना जाता है।

**2. अथर्ववेदीय मन्त्रराज अष्टादशाक्षर श्रीगोपाल मन्त्र :-** यह मूल मन्त्र है, जो अथर्ववेद के गोपालतापिनी उपनिषद् का मन्त्र है। श्रीमुकुन्द मन्त्र और श्रीगोपाल मन्त्र, इन दोनों मन्त्रों पर आद्याचार्य श्रीनिम्बार्क भगवान् की व्याख्या है। शरणागति-श्रीमुकुन्द मन्त्र की व्याख्या का नाम है-"प्रपन्न कल्पवल्ली" इसी ग्रन्थ पर इस सम्प्रदाय के 17वें आचार्य श्रीसुन्दर भट्टाचार्यजी की विशद व्याख्या है-जिसका नाम "प्रपन्न-सुर-तरु-मञ्जरी" है। श्रीगोपाल मन्त्र की व्याख्या का नाम "मन्त्र-रहस्य-षोडशी है। इस पर भी श्रीसुन्दर भट्टाचार्यजी की "मन्त्रार्थ-रहस्य" व्याख्या है। मन्त्रराज श्रीगोपाल मन्त्र के सम्बन्ध में सम्प्रदाय के 33वें आचार्यवर श्रीकेशवकाश्मीरी भट्टाचार्यजी द्वारा रचित ग्रन्थ "क्रमदीपिका" में भी अच्छी प्रकार से वर्णन है। इसी प्रकार श्रीगौतमीय तन्त्र में भी इस मन्त्र के सम्बन्ध में स्पष्ट रूप से लिखा गया है।

श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय के बारहों द्वारों में शरणागत श्रद्धालु सन्तों एवं सद्भक्तों को उपर्युक्त ये ही दोनों श्रीमुकुन्द मन्त्र एवं श्रीगोपाल मन्त्र परम्परा से दिये जाते हैं। मन्त्र के सम्बन्ध में यहाँ पर लिखने का मूल उद्देश्य यह है कि बीच में कुछ सन्त अपने शरणागत शिष्यों को इन दोनों मन्त्रों के अलावा दूसरे अवैदिक मनगढ़न्त मन्त्र देने लगे थे। शिक्षा के अभाव में वे अपने आचार्यों के ग्रन्थों को भी नहीं पढ़पाते थे, जिससे भूल का सुधार कर लें। आगे चलकर सन्तों को जानकारी हुई कि हम लोगों के पास श्रीनिम्बार्काचार्यजी की परम्परा का मन्त्र नहीं है। विद्वान् सन्तों के द्वारा जानकारी होने पर उन श्रद्धावान् सन्तों ने अपनी भूल सुधार ली। वे अपनी परम्परा के परम्परा क्रम से प्राप्त हुए सन्तों से दोनों मन्त्र विधिपूर्वक सुने और आगे चलकर अपने शिष्यों को ये ही दोनों मन्त्र देने लगे। भूल-सुधार होने पर भी अब भी कुछ ऐसे संत एवं सद्गृहस्थ मिलते हैं, जो ललाट में निम्बार्कीय ऊर्ध्वपुण्ड्र लगाते हैं और दोनों बाहुओं में शंख, चक्र भी लगाते हैं, पर उनसे पूछने पर पता चलता है तो बताते हैं कि मेरे पास श्रीमुकुन्द मन्त्र एवं गोपाल मन्त्र नहीं है। वे अपने आपको निम्बार्कीय वैष्णव मानते हैं और श्रीनिम्बार्काचार्यजी को ही अपना आचार्य मानते हैं। शास्त्रों में परम्पराविहीन मन्त्र जपना दोष माना गया है। अतः ऐसे श्रद्धालु सन्तों एवं सद्भक्तों को अपने गुरुदेवजी से ही यह बात पूछनी चाहिए। यदि गुरुदेवजी के पास ये दोनों मन्त्र हों तो उन्हीं से उन दोनों को ले लें। सम्भव है यदि दुर्भाग्यवश श्रीगुरुजी के पास भी ये दोनों मन्त्र न हों और वे जीवित हों तो श्रीगुरुजी महाराज को चाहिए कि वे अपनी परम्परा के सन्त से या बारहों द्वारों में से किसी भी सन्त से पुनः मन्त्र ले लें और मन्त्र न प्राप्त हुए शिष्यों को पुनः मन्त्र विधिपूर्वक दुबारा दें।

लेखक :
**महान्त सन्तदास**
श्रीनिम्बार्क कुञ्ज, मोतीझील,
वृन्दावन-281121, मथुरा (उ. प्र.)

।।श्रीराधासर्वेश्वरो विजयते।।



।।श्रीनिम्बार्कमहामुनीन्द्राय नमः।।

**अनन्त श्रीविभूषितजगद्गुरुनिम्बार्काचार्य पीठाधीश्वर श्रीपरशुरामदेवाचार्य जी की गद्दी परम्परा आचार्य पीठ-निम्बार्क तीर्थ सलेमाबाद, राजस्थान-**

1. श्रीहंसभगवान्
2. श्रीसनकादिक भगवान्
3. श्रीनारद भगवान्
4. श्रीनिम्बार्क भगवान्
5. श्रीश्रीनिवासाचार्य जी
6. श्रीविश्वाचार्य जी
7. श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी
8. श्रीविलासाचार्य जी
9. श्रीस्वरूपाचार्य जी
10. श्रीमाधवाचार्य जी
11. श्रीबलभद्राचार्य जी
12. श्रीपद्माचार्य जी
13. श्रीश्यामाचार्य जी
14. श्रीगोपालाचार्य जी
15. श्रीकृपाचार्य जी
16. श्रीदेवाचार्य जी
17. श्रीसुन्दरभट्टाचार्य जी
18. श्रीपद्मनाभभट्टाचार्य जी
19. श्रीउपेन्द्रभट्टाचार्य जी
20. श्रीरामचन्द्रभट्टाचार्य जी
21. श्रीवामनभट्टाचार्य जी
22. श्रीकृष्णभट्टाचार्य जी
23. श्रीपद्माकरभट्टाचार्य जी
24. श्रीश्रवणभट्टाचार्य जी
25. श्रीभूरिभट्टाचार्य जी
26. श्रीमाधवभट्टाचार्य जी
27. श्रीश्यामभट्टाचार्य जी
28. श्रीगोपालभट्टाचार्य जी
29. श्रीबलभद्रभट्टाचार्य जी
30. श्रीगोपीनाथभट्टाचार्य जी
31. श्रीकेशवभट्टाचार्य जी
32. श्रीगांगलभट्टाचार्य जी
33. श्रीकेशवकाश्मीरिभट्टाचार्य जी
34. श्रीयुगलशतककारश्रीश्रीभट्टदेवाचार्य जी
35. श्रीपरमहंसवंशाचार्यरसिकराजराजेश्वरप्रवरमहावाणीकार श्रीश्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी महाराज (द्वारा-प्रवर्त्तक)
36. श्रीपरशुरामदेवाचार्य जी
37. श्रीहरिवंशदेवाचार्य जी
38. श्रीनारायणदेवाचार्य जी
39. श्रीवृन्दावनदेवाचार्य जी :-
40. श्रीगोविन्ददेवाचार्य जी
41. श्रीगोविन्दशरणदेवाचार्य जी
42. श्रीसर्वेश्वरशरणदेवाचार्य जी
43. श्रीनिम्बार्कशरणदेवाचर्य जी
44. श्रीब्रजराजशरणदेवाचार्य जी
45. श्रीगोपीश्वरशरणदेवाचार्य जी
46. श्रीघनश्यामशरणदेवाचार्य जी
47. श्रीबालकृष्णशरणदेवाचार्य जी
48. श्रीराधासर्वेशरणदेवाचार्य जी (विराजमान)

।। श्रीराधासर्वेश्वरो विजयते।। ।। श्रीमत्कुंजविहारिणे नमः।।

।। श्रीमदाद्याचार्य भगवते श्रीनिम्बार्काय नमः ।।



।। रसिकाचार्य श्रीहरिव्यासदेवो जयति।।
।। रसिकाचार्य स्वामी श्रीहरिदासदेवो जयति।।
।। श्रीसद्‌गुरवे नमः ।।

# रसिककुलकमल-दिवाकर स्वामी श्रीहरिदासदेवजी की पूर्ववर्ती-परवर्ती आचार्य-गुरु परम्परा का संक्षिप्त दिग्दर्शन

आद्याचार्य भगवान् श्रीनिम्बार्काचार्य की गुरु-शिष्य पराम्पराक्रम में 16 सोलहवें आचार्य श्रीदेवाचार्यजी हुए। इनके अनेकों शिष्यों में दो प्रमुख शिष्य हुए। एक श्रीसुन्दर भट्टाचार्यजी एवं दूसरे श्रीब्रजभूषण देवाचार्यजी। श्रीसुन्दर भट्टाचार्यजी की परम्परा में आगे चलकर जगद्‌गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य पीठाधीश्वर जगद्‌गुरु निम्बार्काचार्य श्रीकेशवकाश्मीरि भट्टाचार्यजी, आदि वाणीकार श्रीभट्‌टदेवाचार्यजी एवं परम्परा क्रम से जगद्‌गुरु निम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी आदि आचार्य हुए। श्रीदेवाचार्यजी के दूसरे शिष्य श्रीब्रजभूषणदेवाचार्यजी की परम्परा में **"श्रीगीत गोविन्दकार"** ठाकुर **श्रीराधामाधवजी के सेवक 'श्रीजयदेवजी'**, रसिकवर **स्वामी श्रीआशुधीरदेवजी** एवं इन्हीं के शिष्य श्रीवृन्दावन धाम के सुप्रसिद्ध **ठाकुर श्रीबाँकेविहारीजी के प्राकट्यकर्ता रसिकशेखर स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज का आविर्भाव हुआ।** स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज की परम्परा में स्वामी श्रीवीठलविपुलदेवजी, स्वामी श्रीविहारिणिदेवजी, स्वामी श्रीरसिकदेवजी आदि स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज को लेकर कुल आठ आचार्य हुए। स्वामी श्रीरसिकदेवजी महाराज श्रीरसिकविहारीजी कुञ्ज के संस्थापक आचार्य हुए एवं ये अष्टाचार्यों में छठे आचार्य हैं। ये ठाकुर श्रीरसिकविहारीजी की सेवा बड़े लाड़चाव से स्वयं ही करते थे। इनके अनेकों शिष्यों में तीन मुख्य शिष्य हुए— **1. स्वामी श्रीपीताम्बरदेवजी 2. स्वामी श्रीगोविन्ददेवजी 3. स्वामी श्रीललितकिशोरीदेवजी**

रसिकविहारी कुञ्ज के पीठाधिपति **स्वामी श्रीपीताम्बरदेवजी** हुए। श्रीगोरेलालजी कुंज के अधिपति स्वामी **श्रीगोविन्ददेवजी** एवं टटिया स्थान के अधिपति **स्वामी श्रीललितकिशोरीदेवजी महाराज** हुए। इनकी गणना अष्टाचार्यों में सातवाँ है। इनके बाद श्रीटटिया स्थान की गद्‌दी पर इन्हीं के शिष्य **स्वामी श्रीललितमोहिनीदेवजी** विराजमान हुए। ये अष्टाचार्यों में अष्टम् आचार्य हैं।

स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज की आचार्य गुरु परम्परा महाकवि श्रीकिशोरदासजी द्वारा रचित निजमत सिद्धान्त ग्रन्थ के आधार पर लगभग सम्वत् १८२० में लिखी गई है।

इस ग्रन्थ में आद्याचार्य श्रीनिम्बार्काचार्यजी की पूर्ववर्ती परम्परा से लेकर परवर्ती द्वादश आचार्यों तथा श्रीदेवाचार्यजी से लेकर स्वामी श्रीहरिदासदेवजी तक के आचार्यों का काल निरूपण एवं पूर्ण परम्परा का विवरण है। इसके अतिरिक्त स्वामी श्रीहरिदासदेवजी के बाद के परम्परा के अष्टाचार्यों का जीवन-चरित्र एवं सिद्धान्त का भी विवेचन है। निजमत सिद्धान्त ग्रन्थ की उपलब्धि होते हुए भी मैंने बाबा श्रीअलबेलीशरणजी, ललितकुञ्ज, ठाकुर श्रीगोरेलालजी की कुञ्ज, प्रेमगली, वृन्दावन से मँगाकर ही स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज के पूर्व से लेकर उनके बाद की भी पूरी परम्परा उनके द्वारा लिखी गई परम्परा के अनुसार ही लिखा है।

**—सन्तदास**

**श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय के रस-निधि-रसिक सम्राट् श्रीकुञ्जविहारी-विहारिणिजी के अनन्य उपासक, श्रीवृन्दावनधाम में श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय के सुप्रसिद्ध ठाकुर श्रीबाँकेविहारीजी के प्राकट्यकर्ता, अकिञ्चन, परम वीतराग-परम-विरक्त-परम रसिकाचार्य प्रातःस्मरणीय स्वामी श्रीहरिदासजी महाराज की पूर्ववर्ती-परवर्ती आचार्यों-गुरुओं की विशुद्ध परम्परा—**

1. श्री श्रीहंस भगवान्
2. श्री श्रीसनक-सनन्दन-सनातन-सनत्कुमार भगवान्
3. श्री श्रीनारद भगवान्
4. श्रीमहामुनीन्द्रवर्य श्रीनिम्बार्क भगवान्
5. श्री श्रीनिवासाचार्यजी
6. श्रीविश्वाचार्यजी
7. श्रीपुरुषोत्तमाचार्यजी
8. श्रीविलासाचार्यजी
9. श्रीस्वरूपाचार्यजी
10. श्रीमाधवाचार्यजी
11. श्रीबलभद्राचार्यजी
12. श्रीपद्माचार्यजी
13. श्रीश्यामाचार्यजी
14. श्रीगोपालाचार्यजी
15. श्रीकृपाचार्यजी
16. श्रीदेवाचार्यजी
17. श्रीव्रजभूषण देवाचार्यजी
18. श्रीव्रजजीवन देवाचार्यजी
19. श्रीजनार्दन देवाचार्यजी
20. श्रीवंशीधर देवाचार्यजी
21. श्रीभूधर देवाचार्यजी
22. श्रीहरिवल्लभ देवाचार्यजी
23. श्रीमुकुन्द देवाचार्यजी
24. श्रीललितभानु देवाचार्यजी
25. श्रीकन्हर देवाचार्यजी
26. श्रीवासुदेव देवाचार्यजी
27. श्रीसुरतभानु देवाचार्यजी
28. श्रीपीताम्बर देवाचार्यजी
29. श्रीचिन्मामणि देवाचार्यजी
30. श्रीयुगलकिशोर देवाचार्यजी
31. श्रीदामोदर देवाचार्यजी
32. श्रीकमलनयन देवाचार्यजी
33. श्रीगोवर्धन देवाचार्यजी
34. श्रीश्याम देवाचार्यजी

35. श्रीहृषीकेश देवाचार्यजी
36. श्रीमधुसूदन देवाचार्यजी
37. श्रीगोपदेव देवाचार्यजी
38. श्रीरूपनिधान देवाचार्यजी
39. श्रीजनहरिया देवाचार्यजी
40. श्रीमथुरानाथ देवाचार्यजी
41. श्रीप्रेमनारायण देवाचार्यजी
42. श्रीअनन्य देवाचार्यजी
43. श्रीश्यामखोजी देवाचार्यजी
44. श्रीलघुवीठ्ल देवाचार्यजी
45. श्रीमोहन देवाचार्यजी
46. श्रीत्रिभंग देवाचार्यजी
47. श्रीहरिविलास देवाचार्यजी
48. श्रीयशोदानन्दन देवाचार्यजी
49. श्रीजयदेव देवाचार्यजी
50. श्रीजनगोपालदेवाचार्यजी
51. श्रीमाधव देवाचार्यजी
52. श्रीविष्णुदेवाचार्यजी
53. श्रीबालगोविन्ददेवाचार्यजी
54. श्रीरामकृष्णदेवाचार्यजी
55. श्रीपरमानन्ददेवाचार्यजी
56. श्रीभागवतदेवाचार्यजी
57. श्रीजनभगवान्देवाचार्यजी
58. श्रीकृष्णदेवाचार्यजी
59. श्रीपुरुषोत्तमदेवाचार्यजी
60. श्रीनन्दलालदेवाचार्यजी
61. श्रीहरिदेव देवाचार्यजी
62. रसिक सिरोमनि स्वामी श्रीआशुधीरदेवजी
63. रसिकअनन्य नृपति स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज
64. रस सागर स्वामी श्रीबीठलविपुलदेवजी
65. रसिकअनन्य मुकुटमणि गुरुदेव स्वामी श्रीविहारिणिदेवजी महराज
66. स्वामी श्रीसरसदेवजी महाराज
67. स्वामी श्रीनरहरिदेवजी महाराज
68. स्वामी श्रीरसिकदेवजी महाराज

## छठे आचार्य स्वामी श्रीरसिकदेवजी महाराज से तीन परम्पराएँ हुईं—

1. श्रीरसिकविहारी कुञ्ज की परम्परा 2. श्रीगोरेलाल कुञ्ज की 3. श्रीटटिया स्थान की परम्परा।

### 1. श्रीरसिकविहारी कुञ्ज की परम्परा—

1. स्वामी श्रीपीताम्बरदेवजी महाराज
2. स्वामी श्रीगोवर्धनदेवजी महाराज
3. स्वामी श्रीकृष्णशरणदेवजी महाराज
4. स्वामी श्रीनरोत्तमशरणदेवजी महाराज
5. स्वामी श्रीनिम्बार्कशरणदेवजी महाराज
6. स्वामी श्रीजगन्नाथशरणदेवजी महाराज
7. स्वामी श्रीललितशरणदेवजी महाराज
8. स्वामी श्रीगंगाशरणदेवजी महाराज

9. स्वामी श्रीलाड़िलीशरणदेवजी महाराज
10. स्वामी श्रीराधाशरणदेवजी महाराज
11. वर्तमान विराजमान महान्त
    स्वामी श्रीवृन्दावनशरणदेवजी महा.

## 2. श्रीगोरेलाल कुञ्ज की परम्परा—

1. स्वामी श्रीगोविन्ददेवजी महाराज
2. स्वामी श्रीमथुरादासदेवजी महाराज
3. स्वामी श्रीप्रेमदासजी महाराज
4. स्वामी श्रीजयदेवदासजी महाराज
5. स्वामी श्रीश्यामचरणदासदेवजी महाराज
6. स्वामी श्रीहरिनामदासदेवजी महाराज
7. स्वामी श्रीगोपीवल्लभदासदेवजी महाराज
8. स्वामी श्रीबलरामदासदेवजी महाराज
9. स्वामी श्रीगुलाबदासदेवजी महाराज
10. स्वामी श्रीहरिकृष्णदासदेवजी महाराज
11. स्वामी श्रीदामोदरदासदेवजी महाराज
12. स्वामी श्रीबालकदासदेवजी महाराज
13. वर्तमान विराजमान महान्त
    स्वामी श्रीकिशोरदासदेवजी महा.

## 3. श्रीटटिया स्थान की परम्परा—

1. स्वामी श्रीललितकिशोरीदेवजी महाराज
2. स्वामी श्रीललितमोहिनीदेवजी महाराज
3. स्वामी श्रीचतुरदासदेवजी महाराज
4. स्वामी श्रीठाकुरदासदेवजी महाराज
5. स्वामी श्रीराधाशरणदेवजी महाराज
6. स्वामी श्रीसहचरीशरणदेवजी महाराज
7. स्वामी श्रीराधाप्रसाददेवजी महाराज
8. स्वामी श्रीभगवान्दासदेवजी महाराज
9. स्वामी श्रीरणछोड़दासदेवजी महाराज
10. स्वामी श्रीराधारमणदासदेवजी महाराज

11. स्वामी श्रीराधाचरणदासदेवजी महाराज
12. स्वामी श्रीनवलदासदेवजी महाराज
13. वर्तमान विराजमान महान्त
    स्वामीश्रीराधाविहारीदासदेवजी महा.

**श्रीअष्टाचार्यचरण—**

1. स्वामी श्रीहरिदासदेवजी महाराज
2. स्वामी श्रीवीठ्लविपुलदेवजी महाराज
3. स्वामी श्रीविहारिणिदेवजी महाराज
4. स्वामी श्रीनागरीसरसदेवजी महाराज
5. स्वामी श्रीनरहरिदेवजी महाराज
6. स्वामीश्रीरसिकदेवजी महाराज
7. स्वामी श्रीललितकिशोरदेवजी महाराज
8. स्वामी श्रीललितमोहिनीदेवजी महाराज

**प्रेषक**
**बाबा अलबेली शरणजी**
**ललित कुञ्ज**
**ठा. श्रीगोरेलालजी कुञ्ज**
**प्रेमगली, श्रीवृन्दावन थाम**



# अनन्तश्रीविभूषितजगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीस्वभूरामदेवाचार्य परम्परानुवर्ती ३९वाँ आचार्य श्री चतुरचिन्तामणिदेवाचार्य जी (नागाजी) महाराज श्रीविहारी जी मन्दिर (भरतपुर राजदरबार) की आचार्य-गुरु-शिष्य एवं गद्दी परम्परा :—

1. श्रीहंसभगवान्
2. श्रीसनकादिक भगवान्
3. श्रीनारद भगवान्
4. श्रीनिम्बार्क भगवान्
5. श्रीश्रीनिवासाचार्य जी
6. श्रीविश्वाचार्य जी
7. श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी
8. श्रीविलासाचार्य जी
9. श्रीस्वरूपाचार्य जी
10. श्रीमाधवाचार्य जी
11. श्रीबलभद्राचार्य जी
12. श्रीपद्माचार्य जी
13. श्रीश्यामाचार्य जी
14. श्रीगोपालाचार्य जी
15. श्रीकृपाचार्य जी
16. श्रीदेवाचार्य जी
17. श्रीसुन्दरभट्टाचार्य जी
18. श्रीपद्मनाभभट्टाचार्य जी
19. श्रीउपेन्द्रभट्टाचार्य जी
20. श्रीरामचन्द्रभट्टाचार्य जी
21. श्रीवामनभट्टाचार्य जी
22. श्रीकृष्णभट्टाचार्य जी
23. श्रीपद्माकरभट्टाचार्य जी
24. श्रीश्रवणभट्टाचार्य जी
25. श्रीभूरिभट्टाचार्य जी
26. श्रीमाधवभट्टाचार्य जी
27. श्रीश्यामभट्टाचार्य जी
28. श्रीगोपालभट्टाचार्य जी
29. श्रीबलभद्रभट्टाचार्य जी
30. श्रीगोपीनाथभट्टाचार्य जी
31. श्रीकेशवभट्टाचार्य जी
32. श्रीगांगलभट्टाचार्य जी
33. श्रीकेशवकाश्मीरिभट्टाचार्य जी
34. श्रीयुगलशतककारश्रीश्रीभट्टदेवाचार्य जी
35. श्रीपरमहंसवंशाचार्यरसिकराजराजेश्वरप्रवरमहावाणीकार श्रीश्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी महाराज (द्वारा-प्रवर्त्तक)
36. श्रीस्वभूरामदेवाचार्य जी
37. श्रीकान्हरदेवाचार्य जी
38. श्रीपरमानन्ददेवाचार्य जी
39. श्रीब्रजदूलहचतुरचिन्तामणि(श्रीनागाजी) देवाचार्य जी

**(श्रीविहारीजी मन्दिर, भरतपुर (राजस्थान)**
**इनके शिष्य :—)**

40. श्रीगोवर्धनदेवाचार्य जी
41. श्रीकृष्णदेवाचार्य जी
42. श्रीजगन्नाथदेवाचार्य जी
43. श्रीमाखनदास जी
44. श्रीचतुरदास जी
45. श्रीमहादास जी
46. श्रीबिहारीदास जी
47. श्रीनन्दरामदास जी
48. श्रीनन्दकिशोरदास जी
49. श्रीउद्धवदास जी
50. श्रीसावलदास जी

(नागाजी से लेकर सावलदासजी तक सभी श्रीबिहारीजी मन्दिर के महन्त हुए)

□□□

## -: परम्परा :-

श्रीचतुरचिन्तामणि नागा जी महाराज के अनेक शिष्य हुए। इनका स्थान भरतपुर राजदरबार के अन्दर था। इनके सेव्य श्रीविहारी जी महाराज हैं जो अद्यावधि आज भी भरतपुर राजदरबार में सेवित है।। इनके बाद श्रीविहारी जी की सेवा इनके प्रिय शिष्य श्रीगोवर्द्धनदेवाचार्यजी को मिली। ये ही इस स्थान के गद्दी व महान्त पद पर ४०वें आचार्य प्रतिष्ठित हुए। तत्पश्चात् क्रमशः दस आचार्य या महान्त हुए। ५० वें आचार्य श्रीसावलदासजी हुए। श्रीसावलदास जी महाराज के बाद श्रीबिहारीजी मन्दिर की गद्दी परम्परा समाप्त हो गई। श्रीविहारी जी की सेवा भरतपुर राजदरबार की तरफ से अभी भी अच्छी प्रकार से हो रही है। इसी परम्परा में ४४वें आचार्य श्रीचतुरदासजी प्रतिष्ठित हुए। इनके शिष्य श्रीभीषमदासजी हुए। जो स्वतन्त्र विचरण करते थे। इनके बाद श्रीमहावीर दासजी, श्रीवैष्णवदासजी जिन्होंने सिद्धान्त मन्दाकिनी ग्रन्थ लिखा है। इसी ग्रन्थ में लिखी परम्परा के अनुसार गुरु-परम्परा लिखी गई है। श्रीवैष्णवदास जी शास्त्री के शिष्य श्रीभीमाचार्य जी महाराज कर्दम आश्रम (कर्दम वाड़ी), बिन्दुसरोवर रोड, सिद्धपुर (गुजरात) ४८वें हुए। इनके कई शिष्यों में श्रीसन्तदास जी ४९वें श्रीनिम्बार्क कुञ्ज, मोतीझील, वृन्दावन में वर्तमान हैं।

## अनुवादप्रेरकस्य तथा प्रकाशकस्य च पूज्य श्रीसन्तदासजी महाभागस्य गुरु-मन्त्र परिचयः

चतुर्षु सम्प्रदायेषु वैष्णवेषु पुरातनः।
आदिमो निम्बकादित्यः सम्प्रोक्तो भुवि विश्रुतः।।1।।

जयन्तीनन्दनो ह्येष आरुणि ऋषिसत्तमः।
तैलङ्गदेश उत्पन्नः चक्रराजावतारकः।।2।।

सुदर्शनो द्वापरान्ते कृष्णाज्ञप्तो भविष्यति।
इति व्यासवचः श्रुत्या द्वापरान्तोऽस्य कालकः।।3।।

यथैवास्य श्रेष्ठतमं युगलोपासनं मतम्।
तथैव द्वैताद्वैतोऽपि मतमस्य महोत्तमम्।।4।।

यतो हि पक्ष एवास्मिन् श्रुतीनां चरितार्थता।
तैलङ्गदेशादागत्य गोवर्धन गिरावसौ।।5।।

निम्बग्रामे हि न्यवसत् पितृमातृसुहृद्वृतः।
तत्रैव नारदादेष देवर्षेः समशिष्यत।।6।।

अष्टादशाक्षरं मन्त्रं प्राप्तवान् सर्वकामदम्।
श्रीनिम्बार्कस्य शिष्येषु त्रिषु गौरमुखादिषु।।
सर्वश्रेष्ठो भाष्यकर्ता श्रीनिवासो बहुश्रुतः।।7।।

शङ्खावतारः कृष्णस्य ललिताकुण्डसाधकः।
एनं गृहीत्वा देवाचार्यपर्यन्तः नयनेन्दवः।।8।।

आचार्याः शास्त्रनिष्णाताः बभूवुर्बहुविश्रुताः।

देवाचार्यात् परं जाताः वस्विन्द्वाचार्यवर्यकाः।।9।।
सुन्दरभट्टादयो येषां न क्वापि तुलना श्रुता।
सुन्दरभट्टं समारभ्य यावच्छ्री भट्टवर्यकाः।।10।।
आदिवाणीकाररूपेणेमे वृन्दावने श्रुताः।
रसिकश्रेष्ठभक्तेष्वग्रगण्याः मताः सदा।।11।।

तस्य शिष्यो महावाणीकारः श्रीहरिव्यासकः।
वृन्दावनीयरसिकेषु मूर्धन्यो बहुविश्रुतः।।12।।

अस्य द्वादश शिष्येषु स्वभूरामोऽति श्रेष्ठकः।
तस्य कान्हर देवोऽभूत् शिष्यः वैराग्यमूर्तिमान्।।13।।

तस्याभूत् परमानन्ददेवाचार्यो महान् सुधीः।
नागाजी तस्य शिष्योऽभूच्चतुश्चिन्तामणिर्महान्।।14।।

तस्य गोवर्धनो देवः तस्याभूत् कृष्ण देवकः।
देवाचार्यो जगन्नाथो विरक्तो भक्तिमान् महान्।।15।।

जगन्नाथस्य शिष्योऽभूत् श्रीमाखनदासकः।
चतुरदासश्च तस्याभूत् तस्य भीषमदासकः।।16।।

तस्य भीषमदास्य शास्त्री (श्री) वैष्णवदासकः।
नैयायिक नाम्ना सुप्रसिद्धः नानाग्रन्थसुलेखकः।।17।।

विरक्तस्तस्य शिष्योऽभूत् भीमाचार्यो महान् सुधीः।
गुर्जरि सिद्धपूराख्ये यस्य स्थानं प्रसिद्धकम्।।18।।

तस्यास्ति सन्तदासाख्यो विरक्तः शिष्यविश्रुतः।
वृन्दावने मोतिझीले प्रसिद्धे येन निर्मितः,
निम्बार्ककुञ्ज नामाख्यः आश्रमो बहुभव्यकः।।19।।

त एवास्यानुवादस्य प्रेरकाः पुण्यशालिनः।
भूरिशो धन्यवादार्हाः सम्प्रदायस्य गौरवाः।।20।।
तस्य वैष्णवदासस्य शिष्योऽभूच्छी भगीरथः।
गृहस्थो मैथिलः कृष्णानुरक्तो हि महान् सुधीः।।21।।
तच्छिष्यो वैद्यनाथोऽहमनुवादस्य लेखकः।
सन्तदास गुरुभ्राता साधु-सन्तपदानुगः।।22।।



-पं. वैद्यनाथ झा

।।श्रीराधासर्वेश्वरो विजयते।।

!! श्रीनिम्बार्क महामुनीन्द्राय नमः !!



।। श्रीसद्गुरुवे नमः।।

***अनन्त श्रीविभूषितजगद्गुरुनिम्बार्काचार्यश्रीमत्स्वभूरामदेवाचार्यजीपरम्परानुवर्ती श्रीसन्तदासजी महाराज, श्रीनिम्बार्क कुञ्ज, मोतीझील, वृन्दावन की आचार्य (गुरु-मन्त्र) परम्परा —***

1. श्रीहंसभगवान्
2. श्रीसनकादिक भगवान्
3. श्रीनारद भगवान्
4. श्रीनिम्बार्क भगवान्
5. श्रीश्रीनिवासाचार्य जी
6. श्रीविश्वाचार्य जी
7. श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी
8. श्रीविलासाचार्य जी
9. श्रीस्वरूपाचार्य जी
10. श्रीमाधवाचार्य जी
11. श्रीबलभद्राचार्य जी
12. श्रीपद्माचार्य जी
13. श्रीश्यामाचार्य जी
14. श्रीगोपालाचार्य जी
15. श्रीकृपाचार्य जी
16. श्रीदेवाचार्य जी
17. श्रीसुन्दरभट्टाचार्य जी
18. श्रीपद्मनाभभट्टाचार्य जी
19. श्रीउपेन्द्रभट्टाचार्य जी
20. श्रीरामचन्द्रभट्टाचार्य जी
21. श्रीवामनभट्टाचार्य जी
22. श्रीकृष्णभट्टाचार्य जी
23. श्रीपद्माकरभट्टाचार्य जी
24. श्रीश्रवणभट्टाचार्य जी
25. श्रीभूरिभट्टाचार्य जी
26. श्रीमाधवभट्टाचार्य जी
27. श्रीश्यामभट्टाचार्य जी
28. श्रीगोपालभट्टाचार्य जी
29. श्रीबलभद्रभट्टाचार्य जी
30. श्रीगोपीनाथभट्टाचार्य जी
31. श्रीकेशवभट्टाचार्य जी
32. श्रीगांगलभट्टाचार्य जी
33. श्रीकेशवकाश्मीरिभट्टाचार्य जी
34. श्रीयुगलशतककारश्रीश्रीभट्टदेवाचार्य जी
35. श्रीपरमहंसवंशाचार्यरसिकराजराजेश्वरप्रवरमहावाणीकार श्रीश्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी महाराज (द्वारा-प्रवर्त्तक)
36. श्रीस्वभूरामदेवाचार्य जी
37. श्रीकान्हरदेवाचार्य जी
38. श्रीपरमानन्ददेवाचार्य जी
39. श्रीव्रजदूलहचतुरचिन्तामणि श्रीनागाजी महाराज इनके शिष्य :-
40. श्रीगोवर्धनदेवाचार्य जी
41. श्रीकृष्णदेवाचार्य जी
42. श्रीजगन्नाथदेवाचार्य जी
43. श्रीमाखनदास जी
44. श्रीचतुरदास जी (आप श्रीबिहारीजी मन्दिर भरतपुर (राजस्थान) की महन्त परम्परा में हैं। इनके शिष्यः-
45. श्रीभीषमदास जी
46. श्रीमहावीरदास जी
47. श्रीवैष्णवदासजी शास्त्री नैयायिक[१] (श्रीसिद्धान्तमन्दाकिनी, (इसी ग्रन्थ से गुरु-परम्परा लिखी गई है) श्रीगीताभाष्य वैष्णव संस्कार कौस्तुभ आदि ग्रन्थों के रचयिता। श्रीनिवासाचार्य जी की तपस्थली श्रीललिताकुण्ड (श्रीराधा कुण्ड) एवं निम्बग्राम आदि के निवासी
48. श्रीभीमाचार्यजीमहाराज, कर्दम आश्रम (कर्दम वाड़ी), विन्दुसरोवर रोड, सिद्धपुर, गुजरात)
49. **श्रीसन्तदास जी महाराज**- निम्बार्ककुञ्ज, मोतीझील, वृन्दावन

१. वीतराग सन्त श्रीवैष्णवदास जी महाराज के अनेकानेक शिष्यों में दो विशिष्ट विद्वान् शिष्य हुए, जिनमें एक विरक्त सन्त विद्वद्वर श्रीभीमाचार्यजी महाराज तथा दूसरे सद्गृहस्थ शिष्य दार्शनिक सार्वभौम नित्यलीला लीन मैथिल विद्वान् पं०श्रीभगीरथजी झा हुए। इस ग्रन्थ के अनुवादक श्रीवैद्यनाथजी झा आपके ही शिष्य हैं।

**गोलोकवासी श्रीमद्भागवतभूषण प्रातः स्मरणीय महान्त श्रीनरहरिशरणजी महाराज एवं प्राचीन स्थान श्रीनिम्बार्काश्रम-श्रीवैजनाथ (श्रीवैद्यनाथ) महादेव, वल्लभीपुर, भावनगर (सौराष्ट्र) का संक्षिप्त परिचय-**

यह भारत भूमि सन्तों-भक्तों की भूमि है। इस भारतवर्ष के हरक्षेत्र में सदा से एक न एक पवित्रात्मा महान्पुरुष वैदिक- सनातनी- भारतीय परम्परा से मर्यादित शुद्धहृदय वाले-निर्मलात्मा सन्त प्राय: मिलते ही हैं। उन्हीं सन्तों की गणना में गोलोकवासी विद्वद्वर्यवरिष्ठ आचार्य गुरु की निष्ठा से सम्पन्न-भगवत्-भागवत सेवा परायण महान्तप्रवर प्रात:स्मरणीय श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय के श्रीनरहरिशरण जी महाराज का नाम भाव नगर (सौराष्ट्र) सन्त-मण्डल के महान् सन्तों में बड़े आदर से श्रद्धापूर्वक लिया जाता है।

आपका जन्म सौराष्ट्र प्रान्त में राजकोट के निकट औदिच्य सहस्र ब्राह्मणकुल में हुआ था। आप में ऐसी प्रतिभा थी कि आपके तेजवान् स्वरूप को देखकर इनकी बाल्यावस्था में ही एक दूरदर्शी सिद्ध सन्तजी इनके भविष्य की बातें जानकर यह घोषित किये थे कि यह बालक आगे चलकर बहुत बड़ा विद्वान् और उत्तम कोटि का सन्त बनेगा। सिद्ध सन्तजी की वाणी वास्तव में सत्य के रूप में घटित हुई। कुछ ही दिनों के बाद पूर्व जन्म के संस्कार और श्रीराधाकृष्ण की कृपा से महाराज श्री के हृदय में सहज स्वाभाविक श्रीराधाकृष्ण के दर्शन-मिलन की पवित्र भावना के साथ-साथ श्रीराधाकृष्ण के रूपमाधुर्य; लीला माधुर्य, श्री युगलनाम माधुर्य, श्रीधाम वृन्दावन की मधुर-माधुरी के प्रति उत्कण्ठा जाग्रत हो उठी। तत्पश्चात् भगवत्कृपा से ही श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय के परमपवित्र सन्त श्रीसेवादासजी महाराज के भजन-साधन-त्याग-तपस्या को देखकर तथा उनके सत्सङ्ग से प्रभावित होकरउन्हीं से श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय का परम्परागत अथर्ववेदीय अष्टादशाक्षर श्रीगोपाल मन्त्र एवं शरणागति श्रीमुकुन्दमन्त्र प्राप्त किये। इनके सद्गुरुदेव श्रीसेवादास जी महाराज तथा श्री सेवादासजी महाराज के सद्गुरुदेव श्रीमनोहरदासजी महाराज का तपस्थल श्रीनिम्बार्काश्रम- श्रीवैजनाथ (श्रीवैद्यनाथ) महादेव, वल्लभीपुर ही था। अत: श्रीगुरुपरम्परा से प्राप्त सिद्ध स्थान श्रीनिम्बार्काश्रम में ही रहकर जीवन पर्यंत श्री नरहरिशरणजी महाराज भी साधन-भजन किये। आप आजीवन ब्रह्मचारी ही रहे। आपका जीवन बहुत ही संयमित और सरस था।

**श्रीनिम्बार्काश्रम- श्रीवैजनाथ महादेव संबंधी विशेष विवरण:-**

यह परम पावन स्थान उन्मनगंगा के दक्षिण किनारे पर तट से लगा हुआ ही स्थित है। वल्लभीपुर नगर से एक किलोमीटर से कम दूरी पर नदी के उस पार भीड़-भाड़ से बिल्कुल दूर यह एकान्त दर्शनीय स्थान सुशोभित है। श्री नरहरिशरणजी महाराज के काल में आश्रम में गोशाला, सन्त निवास अतिथिगृह आदि की व्यवस्था के संबंध में विशेष परिवर्तन तथा विस्तार हुआ था। मंदिर में सेवा-पूजा-अर्चना, भोग-राग आदि श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय की परम्परा के अनुकूल ही होता था। भजन ही जिसको प्रिय है उसके लिये यह स्थान पहले भी सानुकूल था और आज भी विशेष रूप से अनुकूल है।

श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय की ३५वीं पीढ़ी में बहुत ही प्रतापी, विरक्त, विद्वान्, दार्शनिक सन्त जगद्गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्य जी हुए। वे प्राय: अपनी शिष्य मण्डली के साथ परिभ्रमण-तीर्थ यात्रा करते रहते थे। श्रीहरिव्यासदेवाचार्य जी की परिभ्रमण संबंधी वार्ता भक्तमाल ग्रन्थ में भी वर्णित है। ऐसा लेख मिला है कि श्रीहरिव्यासदेवाचार्य जी महाराज श्रीद्वारकापुरी के तीर्थाटन काल में इस स्थान में कुछ दिन निवास कर साधना किये थे। अत: यह उपरोक्त परम पवित्र स्थान भी श्रीआचार्यजी के अनुयायियों के लिए बहुत प्रिय बन गया। श्रीनरहरिशरण जी महाराज से पूर्व के सन्त-महान्त महानुभाव यहीं पर साधना कर सिद्धि को प्राप्त किये थे।

**श्री नरहरिशरण जी महाराज के श्रीधाम वृन्दावन के सत्सङ्ग-लाभ का विवरण :-**

श्रीनरहरिशरण जी महाराज कभी-कभी तीर्थाटन भी करते थे। समय-समय पर श्रीधाम वृन्दावन आया करते थे। श्रीवृन्दावन में आकर सत्सङ्ग का पूर्ण लाभ लेते थे।उस समय श्रीधाम वृन्दावन में श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय के पंडित श्रीविहारीदासजी त्यागी का सन्तमण्डल में विशेष सम्मान था। श्रीत्यागीजी महाराज ने सम्प्रदाय के विशिष्ट लोगों के आग्रह पर अपने नवनिर्मित आश्रम का श्रीनिम्बार्कसंस्कृत महाविद्यालय के लिये श्रद्धा के साथ प्रसन्नचित्त होकर दान कर दिया था। इसके अतिरिक्त सम्प्रदाय के संस्कृत मूल ग्रन्थों का जैसे जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीनिवासाचार्यजी महाराज द्वारा निर्मित 'वेदान्त-कौस्तुभ' (श्री निम्बार्क दर्शन) का सम्प्रदाय के मूर्धन्य विद्वान् श्री वैद्यनाथजी झा के गुरुदेव श्रीभगीरथजी झा से अनुवाद कराये। इसके प्रकाशन के पूर्व ही उनका शरीर पूरा हो गया। बाद में श्रीत्यागीजी महाराज के परिक्रमा मार्ग के गौतम आश्रम के महान्त उन्हीं के शिष्य श्रीशुकदेवदासजी महाराज ने प्रकाशन कराया, पर दु:ख के साथ लिखना पड़ता है कि यह ग्रंथ ठीक ढंग से नहीं छपा। पुन: दुबारा छपवाने पर ही ठीक हो सकता है। उपरोक्त ऐसे महान् त्यागी, सम्प्रदाय निष्ठ, विद्वान् सन्त के सत्संग का श्रीनरहरिशरण जी महाराज ने पूर्ण लाभ लिया। इनके अतिरिक्त वेदान्त निधि ओजस्वी विद्वान् श्रीकिशोरदासजी महाराज वंशीवट निवासी का जिनकी सम्प्रदायके सैद्धान्तिक ग्रन्थों में विशेष आस्था थी, उनके सत्संग का लाभ लिये। उस समय पानी घाट के अच्छे दार्शनिक विद्वान् श्रीकल्याण दासजी महाराज का जिन्होंने "वेदान्त-कौस्तुभ" का मूल छपाया था, सन्तों-विद्वानों में विशेष सम्मान था, उनके सत्सङ्ग का लाभ लिये। उस समय दतियावाली कुञ्ज के श्रीरामचन्द्रदासजी महाराज की साम्प्रदायिक ग्रन्थों में बहुत ही आस्था थी, साम्प्रदायिक कई ग्रन्थ प्रकाशित भी कराये थे, ऐसे सम्प्रदाय निष्ठ सन्त के समागम का भी लाभ प्राप्त किये।

---

**नोट :-** श्री नरहरिशरणजी महाराज ने "श्रीनिम्बार्क-प्रभा नामक" ग्रन्थ की रचना की है। यह रचना गुजराती भाषा में है। इस ग्रन्थ में श्रीनिम्बार्कसम्प्रदाय के सिद्धान्त द्वैताद्वैत के संबंध में विशेष रूप से वर्णन है। भक्ति भागीरथी के सम्पादक श्री व्रजविहारीशरणजी राजीव ने इस ग्रन्थ में अपनी सम्पादकीय में इनके जीवन चरित्र का भी बड़े सुन्दर ढंग से वर्णन किया है।

**महान्त श्री नरहरिशरण जी महाराज और उनकी रचना "श्री निम्बार्क प्रभा" :-** महान्त श्री नरहरिशरण जी महाराज ने पूर्वाचार्यों के सिद्धान्तानुकूल श्रीनिम्बार्कप्रभानामक ग्रन्थ की रचना की है। इस ग्रन्थ में श्री निम्बार्क भगवान् के द्वैताद्वैत सिद्धान्त का पूर्ण रूपेण निरूपण किया गया है। इसमें श्रीराधाकृष्ण की उपासना पद्धति विधिवत् वर्णित है। श्रीगोपाल मन्त्र एवं श्री मुकुन्द मन्त्र की जप विधि जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीकेशव काश्मीरि भट्टाचार्यजी की रचित "क्रम दीपिका" ग्रन्थ के आधार से विधिपूर्वक लिखी गई है। आद्याचार्य श्रीनिम्बार्क भगवान् द्वारा रचित वेदान्त-दशश्लोकी तथा सुबह-शाम की स्तुति, श्रीराधा कवच, श्रीकृष्ण कवच, श्रीगोपाल सहस्र नाम, श्रीगोपाल स्तवराज आदि जो भी पूर्वाचार्यों की स्तुति परक रचनायें हैं, सभी रचनाओं का इसमें उल्लेख है। सम्प्रदायानुकूल सम्पूर्ण उपासना, अर्चा संबंधी विधियों का इसमें निरूपण है। साधना-उपासना करने वालों के लिये यह बड़ा उपयोगी ग्रन्थ है। इस ग्रन्थ की रचना गुजराती भाषा में है। अतः गुजराती श्रीनिम्बार्कीय वैष्णवों के लिये विशेषकर पूर्ण अनुकूल है। इस ग्रन्थ का दूसरा प्रकाशन कराना श्रेयस्कर रहेगा।

**वल्लभीपुरस्थ (गुजरात) महामण्डलेश्वर श्रीमुकुन्दशरण जी महाराज की विशेषताओं का स्वल्प विवरण :-**

महान्त श्रीनरहरिशरणजी महाराज के श्रीगोलोक धाम गमन के बाद उनके प्रिय, आज्ञाकारी शिष्य श्री मुकुन्दशरण जी महाराज श्रीनिम्बार्काश्रम श्रीवैजनाथ महादेव के महान्त पद पर सुशोभित हुए। श्रीमुकुन्दशरण जी महाराज कर्मनिष्ठ एवं विशेष पुरुषार्थी हैं। ये भी श्रीमद्भागवतजी के प्रभावशाली प्रवक्ता हैं। नित्य मन्दिर के बरामदे में बैठकर श्रीमद्भागवत जी तथा श्रीगोपाल सहस्रनाम का पाठ करते हैं। श्री मुकुन्दशरणजी महाराज ने मंदिर का निर्माण नया कराया है। यह मन्दिर दर्शनीय, आकर्षक, विशाल और भव्य है। इस मन्दिर की बनावट शास्त्रीय विधि के अनुसार है। श्रीनिम्बार्काश्रम के श्रीराधाकृष्ण मन्दिर के समान उस क्षेत्र में दूसरा मन्दिर नहीं है। मंदिर की सेवा-पूजा में महान्तजी महाराज स्वयं भी जाते हैं। पूरा स्थान गिरा कर नया ठोस बनवाये हैं। श्री ठाकुर जी के मन्दिर के साथ ही सन्त निवास, गोशाला, अतिथि भवन तथा आगन्तुक भक्तों के लिये सभी नया निर्माण कराये हैं। श्री मण्डलेश्वर जी महाराज कभी-कभी अपने स्थान पर या किसी तीर्थ में भी बहुत बड़ा आयोजन करते हैं। जिसमें दूर-दूर के विद्वान् और भजनानन्दी सन्तों को आमन्त्रित किया जाता है। सन्तों की सेवा-भेंट विदाई विशेष रूप से करते हैं। ये बहुत ही विनम्र दानी एवं स्वभाव से सन्त सेवी हैं। इनके सेवक इनकी कथा सुनने के लिए लालायित रहते हैं। इनके बड़े बड़े आयोजनों में भी सेवकों के माध्यम से बहुत ही अच्छी व्यवस्था रहती है। इनके सभी सेवक आयोजनों की व्यवस्था जिम्मेवारी पूर्वक श्रद्धा से तन-मन-धन से करते हैं।

सभी सेवक सेवा करने के इच्छुक रहते हैं। इन्हें कुछ देखना नहीं पड़ता है। श्रीमुकुन्दशरणजी महाराज का अपने इष्टदेव श्रीराधाकृष्ण, पूर्वाचार्यों, एवं सद्गुरुदेव श्रीनरहरिशरणजी महाराज की इनके ऊपर

पूर्ण कृपा है। अपनी गुरु परम्परा के नियमों का पूर्ण रूप से पालन कर रहे हैं। ये अपने काल में स्थानीय व्यवस्था में ज्यादा विस्तार किये हैं। सम्प्रदाय के ग्रन्थों में एवं निज गुरुदेव भगवान में इनकी अपने सद्गुरुदेव के समान ही अत्यधिक श्रद्धा है। इनके सद्गुरुदेव की ही कृपा का फल है कि संकेतमात्र से अध्यास (परपक्ष) गिरिवज्र के प्रकाशन की सम्पूर्ण आर्थिक सेवा करने को श्रद्धापूर्वक स्वीकार किये हैं। अध्यास गिरिवज्र सम्प्रदाय का सबसे कठिन ग्रन्थ है। इसका प्रकाशन होना अनिवार्य है।

महामण्डलेश्वर श्रीमुकुन्दशरणजी महाराज की श्रेष्ठ गुरु-भक्ति का प्रत्यक्ष प्रमाण है कि ये इस ग्रन्थ का प्रकाशन अपनी तरफ से अपने सद्गुरुदेव प्रातः स्मरणीय गोलोकवासी महान्त श्रीनरहरिशरण जी महाराज की पुण्यस्मृति में ही करा रहे हैं।

श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय में १६वें आचार्य जाह्नवीकार श्रीदेवाचार्यजी महाराज के दो प्रधान शिष्य हुए। इनकी सत्रहवीं पहली शाखा में सत्रहवें सेतुकार श्रीसुन्दर भट्टाचार्यजी एवं इन्हीं की दूसरी शाखा में १७वें श्रीव्रजभूषणदेवाचार्यजी हुए। श्रीव्रजभूषण देवाचार्यजी की ही परम्परा में रसिक शेखर श्रीहरिदास जी हुए। सत्रहवीं पहली शाखा में ३५वें चमत्कारी-विलक्षण आचार्य श्रीहरिव्यासदेवाचार्य जी हुए। इनके १२ प्रधान शिष्यों में से ३६वें प्रभावशाली भगवद्भक्ति में लीन श्रीस्वभूरामदेवाचार्यजी हुए। आचार्यवर श्रीस्वभूरामदेवाचार्यजी की परम्परा में ३९वें उनतालिसवें आचार्यनिस्परिग्रही-निस्पृह श्रीश्यामाश्याम के अनन्य उपासक श्रीचतुरचिन्तामणिदेवाचार्यजी हुए। इन्हीं की परम्परा में श्रीनिम्बार्काश्रम-श्रीवैजनाथ (श्रीवैद्यनाथ) महादेव के सन्त सम्माननीय स्वनाम-धन्य श्रीमुकुन्दशरणजी महाराज हैं।

**लेखक- महान्त सन्तदास**

**अनन्त विभूषित जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीमत्स्वभूरामदेवाचार्यपरम्परानुवर्ती महामण्डलेश्वर महान्त श्रीमुकुन्दशरणजी महाराज, श्री निम्बार्काश्रम-वैजनाथ महादेव की आचार्य (गुरुमंत्र) परम्परा :—**

1. श्रीहंसभगवान्
2. श्रीसनकादिक भगवान्
3. श्रीनारद भगवान्
4. श्रीनिम्बार्क भगवान्
5. श्रीश्रीनिवासाचार्य जी
6. श्रीविश्वाचार्य जी
7. श्रीपुरुषोत्तमाचार्य जी
8. श्रीविलासाचार्य जी
9. श्रीस्वरूपाचार्य जी
10. श्रीमाधवाचार्य जी
11. श्रीबलभद्राचार्य जी
12. श्रीपद्माचार्य जी
13. श्रीश्यामाचार्य जी
14. श्रीगोपालाचार्य जी
15. श्रीकृपाचार्य जी
16. श्रीदेवाचार्य जी
17. श्रीसुन्दरभट्टाचार्य जी
18. श्रीपद्मनाभभट्टाचार्य जी
19. श्रीउपेन्द्रभट्टाचार्य जी
20. श्रीरामचन्द्रभट्टाचार्य जी
21. श्रीवामनभट्टाचार्य जी
22. श्रीकृष्णभट्टाचार्य जी
23. श्रीपद्माकरभट्टाचार्य जी
24. श्रीश्रवणभट्टाचार्य जी
25. श्रीभूरिभट्टाचार्य जी
26. श्रीमाधवभट्टाचार्य जी
27. श्रीश्यामभट्टाचार्य जी
28. श्रीगोपालभट्टाचार्य जी
29. श्रीबलभद्रभट्टाचार्य जी
30. श्रीगोपीनाथभट्टाचार्य जी
31. श्रीकेशवभट्टाचार्य जी
32. श्रीगांगलभट्टाचार्य जी
33. श्रीकेशवकाश्मीरिभट्टाचार्य जी
34. श्रीयुगलशतककारश्रीश्रीभट्टदेवाचार्य जी
35. श्रीपरमहंसवंशाचार्यरसिकराजराजेश्वरप्रवरमहावाणीकार श्रीश्रीहरिव्यासदेवाचार्यजी महाराज (द्वारा-प्रवर्त्तक)
36. श्रीमत्स्वभूराम देवाचार्यजी
37 श्रीकर्णहरदेवाचार्यजी
38 श्रीपरमानन्ददेवाचार्यजी
39 श्रीचतुरचिन्तामणिदेवाचार्यजी (श्रीनागाजी महाराज)
40 श्रीमोहनदेवाचार्यजी
41 श्रीहरिदेवाचार्यजी
42 श्रीश्रुतरामदेवाचार्यजी
43 श्रीवृषभानुदेवाचार्यजी
44 श्रीमनीषिरामदेवाचार्यजी
45 श्रीहंसदासाचार्यजी
46 श्रीहरिदासाचार्यजी
47 श्रीमोहनदासाचार्यजी
48 श्रीगंगादासाचार्यजी
49 श्रीराघवदासाचार्यजी
50 श्रीमनोहरदासाचार्यजी
51 श्रीसेवादासाचार्यजी
52 श्रीनरहरिशरणाचार्यजी
53 मण्डलेश्वर-महान्त श्रीमुकुन्दशरणजी महाराज (वर्तमान गाद्यासीन)

!! श्रीराधासर्वेश्वरो विजयते!!

!! भगवते श्रीमदाद्याचार्य श्रीनिम्बार्काचार्याय नमः!!



!!श्री हरिव्यासदेवो जयति!!
॥ सद्गुर्वे नमः ॥

## परमवीतराग-रसिक शिरोमणि श्रीनिम्बार्क सम्प्रदाय के भूषण परमपूज्य श्री प्रिया शरण जी महाराज का मात्र संक्षिप्त परिचय :-

इस वर्तमान युग में व्रजमण्डल के रसिक सन्तों में बाबा श्रीप्रियाशरण जी महाराज का नाम सर्वोपरि है। श्रीश्यामाश्याम-श्रीयुगल रस के रसिक सन्त साधक बहुत ही श्रद्धापूर्वक उनका स्मरण करते हैं।

**श्री प्रियाशरण जी बाबा के जन्मस्थान एवं बालकालीन समय का विवरण**:- आपका जन्म विहार प्रान्त के बक्सर जिले में बक्सर के निकट ही सुनहरा नामक ग्राम में मार्गशीर्ष शुक्ल दसमी के दिन सम्वत् १९५२ में श्रेष्ठ ब्राह्मण कुल में हुआ था। आप विद्याध्ययन वाराणसी (बनारस) में अपने नाना-मामा के यहाँ रहकर किये। छोटी अवस्था में ही मेधावी छात्र थे। भगवान् की सेवा-पूजा सत्संग बचपन से ही इन्हें प्रिय था। श्रीमद्भागवतजी की जहाँ भी कथा होती थी वे वहाँ अवश्य जाते थे। सन्तों की सेवा एवं उनके सत्संग का लाभ लेने में इनकी स्वाभाविक रुचि थी। श्रीमद्भगवद्गीता जी-श्रीमद्भागवतजी के पठन-पाठन में इन्हें विशेषानन्द होता था। ये बचपन से ही श्रीराधाकृष्ण के उपासक थे।

**बाबा श्री प्रियाशरण जी महाराज एवं उनका दीक्षा संस्कार**:- श्री बाबाजी महाराज बक्सर के स्थानधारियों के परिचित तो थे ही। अतः आगे चलकर बक्सर स्थानाधीश जगद्गुरु निम्बार्काचार्य श्रीमत्स्वभूराम (शोभूराम) देवाचार्य परम्परानुयायी एवं परम्पराक्रम से जगद्गुरु निम्बार्काचार्यचतुरचिन्तामणि देवाचार्य (कदमखण्डी वाले श्रीनागाजी महाराज) के परम्परानुगामी श्री सर्वेश्वरदासजी महाराज के प्रधान शिष्य श्रीश्यामदास जी से पञ्चसंस्कार की विधि से विधिवत् दीक्षा ग्रहण कर उनके शिष्य हो गये। उस समय **आपकी आयु १४ वर्ष की थी**। दीक्षा ग्रहण के बाद पुनः वाराणसी आकर विद्याध्ययन करने लगे। गर्मी की छुट्टी में वे किसी न किसी तीर्थ की यात्रा किया करते थे। एक बार उन्हें किसी पत्रिका में वृन्दावन के निम्बार्कीय सन्त महान्त श्री कल्याणदासजी के द्वारा लिखित श्रीमद्भगवद्गीता संबंधी लेख प्राप्त हुआ। उस लेख को पढ़कर बहुत ही आनन्दित हुए। लेख पढ़ने के बाद उन्होंने निश्चय किया कि अगली गर्मी की छुट्टी में श्रीधाम वृन्दावन की यात्रा करनी है।

**बाबा श्री प्रियाशरण जी महाराज के श्रीधाम वृन्दावन की यात्रा संबंधी विवरण** :- श्री बाबा जी महाराज श्रीधाम वृन्दावन आने के बाद सर्वप्रथम श्री निम्बार्क सम्प्रदाय के विशिष्ट विद्वान् जिन्होंने श्री निवासाचार्य जी द्वारा रचित वेदान्त कौस्तुभ का एक मात्र संस्कृत-मूल में ही प्रकाशन कराया

